त्रायन्ती तुवरा सरा कफहरा नश्यद्गरा विज्वरा
पित्तच्छेदकरा भृशं भ्रमभराऽत्युग्राऽस्रनाशोद्धुरा।
विध्वस्तप्रदरज्वरा गुरुतरा स्निग्धाऽतिशुक्रोत्तरा
विट्सारं स्यति सारिवाऽल्परुधिरा दोषोत्किरा भो नराः! ॥ ६९॥
उष्णा विपाकमधुरा कटुका कषाया तिक्ता लघुर्ज्वरहरा बलदा गुडूची।
दोषत्रयामवमिमेहविदाहकासतृट्पाण्डुविट्सरणवेधविधानसूची[1] ॥ ७० ॥
वरं बालं बिल्वं कटुतुवरतिक्तोष्णमुदितं
मरुन्मान्द्यश्लेष्माञ्छ्लथयति च पित्तं रचयति।

त्रायन्ती (त्रायमाणा) तिक्त, सारक, कफ तथा गरविनाशक, विषमज्वर तथा पित्तकी छेदक, भ्रम हारक तथा उग्र रक्त विकृति की विघातक है। सारिवा, अनन्तमूल-प्रदर तथा ज्वरका नाश करने वाली, भारी, स्निग्ध तथा अत्यंत शुक्रल है। मलनिःसारक तथा रुधिराल्पताजन्य विकारों की संहारक है।

(त्रायमाणा शिमले के सोलन गांव के पर्वतों की चोटी पर होती है; यहां इसे कडू नाम से भी पुकारते हैं। जम्मू में वैश्नवीदेवी के पहाडों पर भी उपलब्ध होती है। यहां यह तीता नाम से प्रसिद्ध है। 'मुहिते-आजम' में गॉफिस् का संस्कृत नाम त्रायमाण दिया है। यह सूतिकाशूल का नाश करती है। इन्द्रलुप्त रोग में इसके प्रलेप से लाभ होता है। यह पित्त स्राव कराती है तथा उत्तम मूत्र विरजनीय औषधि है। सारिवा, श्वेत, कृष्ण भेद से दो प्रकारकी होती है। सारिवा के मूल सुगंधित तथा उड्डयनशील तैल से युक्त होने हैं, अतः इसे अधिक नहीं उकालना चाहिये। सारिवा के यह गुण उसके मूल में है–तत्-गर्भ-गत-काष्ठ में नहीं, अत एव काष्ठ रहित ताजे पतले मूल को ही उपयोग में लेना चाहिये। शास्त्र में जहां सारिवा लेने को कहा हो वहां अनन्तमूल ही ग्रहण करना चाहिये–जहां सारिवा-द्वय लिखा हो वहां श्वेत एवं कृष्ण दोनों प्रकार की ही सारिवा लेने का शास्त्रीय विधान है। चरकज्वरचिकित्सा में शिवदास कहते हैं कि 'यत्र सारिवैका पठ्यते तत्रानन्तमूलमेव'। सारिवा रसायन तथा रक्त के विकारों में विशेष उपकारक है। उपदंश अथवा सुजाक से वारंवार गर्भ-पातकी स्थिति में सारिवा मूल का सेवन अत्यंत प्रशस्त है ॥ ६९ ॥

गुडूची (गिलोय) ऊष्ण, पाकमें मधुर, कटु, कषाय, तिक्त, लघु, ज्वरनाशक, तथा बलकारक है। त्रिदोष, वमन, दाह, खांसी, प्यास, पाण्डु तथा अतिसार को गुडूची, सूची की तरह विद्ध कर देती है।

(गिलोय की लता को कहीं भी रख दिया जाये-उसमें से नूतन लता प्रस्फुटित हो आती है अतः इसे अमृता कहते हैं। इसके टुकडे करने पर भी इसमें से पुनः नये अंकुर निकल आते हैं। अतः यह छिन्नोद्भवा भी कहलाती है। शुष्क की अपेक्षा आर्द्र गिलोय में अधिक गुण होते हैं। गुडूची का बल्य, ज्वरघ्न एवं मूत्रल गुण सर्वत्र प्रसिद्ध है।) ॥ ७० ॥

---

१–दोषत्रयादिविट्सरणान्तानां गदानां वेधविधाने सूचीव सूचीत्यर्थः।

अथो वासा वातस्वरवलकरा तिक्ततुवरा
लघुर्हृद्या शीता ज्वरवमनतृष्णाकसननुत् ॥ ७१ ॥
उष्णो ज्वरश्वसनशूलकफाग्निसादान् हन्याद्गुणौघबृहती बृहती सवातान् ।
पार्श्वार्तिपीनसहृदामयजन्तुषु स्याद्रूक्षा सरा तदुपमा लघुकण्टकारी ॥७२॥
लघुर्यवासो मधुरः कषायः सरो हिमः पित्तकफानिलास्रे[1] ।
तृड्भ्रान्तिमेदोभ्रमकुष्ठकासज्वरास्रवीसर्पमदान् धुनोति ॥ ७३ ॥

बिल्व अपक्व ही श्रेष्ठ है, कटु, कषाय तथा तिक्त है। पकाहुआ बिल्व वातकारक, अग्नि मंद करने वाला, कफ को पतला बना देने वाला तथा पित्त प्रकोपक है। वासा, अरडूसा वातकर, स्वर्य, तिक्त, कषाय, लघु, हृद्य, शीतल, तथा ज्वर, वमन, तृष्णा और खासी को मिटाने वाला है।

( बिल्व का मूल, त्वचा, पत्र तथा फल का गुदा औषधार्थ व्यवहृत होते हैं। दशमूलादि कषायों में मूल या त्वचा का उपयोग करना चाहिये। इसका मूल मादक तथा ज्ञान तंतुओं पर शामक असर करने वाला माना जाता है। अतः यह निद्रानाश आदि में प्रशस्त है। कच्चा बिल्व-फल सौंफ तथा वचा के क्वाथ सह, आंव में विशेष लाभ देता है। द्राक्ष, आंवला, हरीतकी आदि फल शुष्क होने पर अधिक गुण वाले होते हैं। बेल फल के अतिरिक्त अन्य फल पकने पर उत्तम गुण वाले होते हैं। बेल कच्चा ही उत्तम माना गया है। अडूसा, उत्तम कफ निःसारक है पत्र की अपेक्षा मूल में यह गुण अधिक है। कफको पतला करके खासी के वेग को न्यून करना यह अडूसा का प्रधान कर्म है। रक्त पित्त तथा क्षय में तथा फुफ्फुस में से रक्त-स्राव में, रक्तार्श तथा रक्त प्रदर में अडूसा का पत्र स्वरस पीना चाहिये। अडूसाकी शुष्क पत्तियों में कुछ धत्तूर पत्रका चूर्ण मिलाकर धूम्र पान से श्वास के वेग में शांति मिलती है ॥ ७१ ॥

बृहती, बडी कण्टकारी उष्ण, ज्वर, श्वास, शूल, कफ, अग्निमांद्य तथा वातरोग की नाशक गुणयुक्त औषधि है। लघुकण्टकारी भी बडी के समान रूक्ष तथा सारक है एवं पार्श्व शूल पीनस, हृद्रोग तथा कृमि में उपयोगी है। (इस क्षुपका पचांग औषधार्थ व्यवहृत होता है। श्वेत पुष्पयुक्त कण्टकारी लक्ष्मणा के समान गर्भ कारक किंतु अप्राप्य है। दोनों प्रकार की कण्टकारी स्वेद जनन, उष्ण, मूत्र जनन तथा कफ-निःसारक है। इसका प्रयोग गले एवं श्वास नलिका के शोथ की प्रथमावस्था में होता है ॥ ७२ ॥

यवास, जवासा लघु, मधुर, कषाय, सारक, शीतल तथा वात-रक्त में प्रशस्त है, यह तृषा, भ्रांति, मेद, वमन, कुष्ठ, कास, ज्वर, रक्त विकार, विसर्प तथा मद का नाश करता है। ( वर्षा ऋतु में जब अन्य औषधियां उत्पन्न होती जवासा जल जाता है। इस विषय में, ग्रंथकार की एक सुंदर रचना है–'घनासा चौमासा घन घन-घटा

१–अत्र रसस्यानुक्तावपि रौक्ष्यौष्ण्यादियोगात् ऋतुतिक्तमात्रमवगन्तव्यौ। २–'शम्' इति शेषः ।

तुहिनतुवरतिक्तः कुष्ठकण्डुप्रमेह-
श्वयथुरुधिरपित्तश्लेष्मपाण्डुप्रहारी ।
ज्वरभरवहुमेदोऽरोचकासद्विजार्तिं
तिरयति खदिरोऽसौ शुक्रलस्तस्य सारः ॥ ७४ ॥

मायाफलं[1] मनागुष्णं कषायं पवनास्रजित्[2] ।
केशसात्म्यं वितनुते संकोचं[3] प्रतिसारणात् ॥ ७५ ॥

सावन घुटी-जवासा का रासा जलकर जरासा रह गया। हरासा ये घासा वन-बिच भरासा गुथ रहा-तमासा है खासा त्रिभुवन पिपासा मिट गई। धमासा भी जवासा के समान ही है-भेद इतना है कि धमासा के फल होते हैं जिसके उपर एक तीक्ष्ण कांटा रहता है जवासा के फलियां लगती हैं। दुरालभा, धन्वयास आदि धमासा के संस्कृत नाम हैं। जवासा उत्तम कफघ्न है। श्वास में जवासा का धूम्र-पान करने से लाभ होता है। जवासे के क्षुपको वस्त्र के ऊपर आलोडित करने से उसपर श्वेत रज-कण जैसा द्रव पदार्थ जम जाता है इसे आयुर्वेद में यासशर्करा तथा यूनानी में 'तुरंजबीन' कहते हैं। चरकसंहिता में यासशर्करा के गुण मिलते हैं 'कषायमधुरा शीता सतिक्ता यासशर्करा'। सुकुमार-प्रकृतिवालों के लिये यह उत्तम-विरेचन औषधि है। यह पित्त को सरलता से बाहर निकाल देता है।) ॥ ७३ ॥

खदिर-शीतल, कषाय, तिक्त है-तथा कुष्ठ, खुजली, प्रमेह, शोथ, रक्तपित्त, पाण्डु, ज्वर, मेद, अरुचि, एवं दंतपीडा को दूर करता है। खदिर का सार, खैर-सार शुक्रल है। (खैर की लकडी से कत्था बनाया जाता है। खैरसार वृक्ष के मध्य भाग में स्वतः उत्पन्न होता है। कत्था संग्राहक है-किंतु इससे पाचक-रस का क्षय होता है। गर्भाशय की शिथिलता से उत्पन्न प्रदर, रक्त-स्राव तथा योनि-शैथिल्य में समभाग कत्था तथा बोल गुणकारी है। काकडे (Tonsils) के कष्ट में खैरसार के रस को चूसने से लाभ होता है। यह रसायन एवं शुक्रल है। खदिर की अन्य दो जातियां और हैं-एक सोमवल्क या श्वेत खदिर दूसरा विट्खदिर या इरिमेद-यह दुर्गंधयुक्त होता है।) ॥ ७४ ॥

मायाफल, मांजूफल-कुछ उष्ण, कषाय, वात-रक्त-नाशक तथा केश्य है। इसके प्रतिसारण से योनि-संकुचित होती है। (यह फल नहीं एक प्रकारका कीट-गृह है; यह अति-कषाय होता है। मांजूफल को पानी में घिसकर गले में लगाने से टॉन्सिल के शोथ में तथा इसके क्वाथ के गण्डूष लेने से दांतों और मसूढों के शैथिल्य में लाभ होता है। योनि-शैथिल्य में इसके चूर्ण की कपडे में पोटली बांधकर योनि में रखते हैं-अथवा इसके क्वाथ की उत्तर-बस्ति देते हैं।) ॥ ७५ ॥

---

१-'मांजूफल' इति नाम्ना प्रसिद्धं हरिद्वर्णं वर्तुलं च। २-पालित्यादिहरत्वात्। ३-योनिसंकोचम्।

शीतो निम्बतरुर्विपाककटुकस्तोतुष्यते पित्ततृड्
हृल्लासज्वरजन्तुकुष्ठकसनच्छर्दिप्रमेहव्यथा. ।
रूक्षस्तिक्तकषायकः क्रिमिकफच्छर्दिप्रमेहास्रविद्-
सारप्रौढरुजो रुणद्धि च महानिम्बोऽपि दुर्नामहृत् ॥ ७६ ॥
लोध्रः कषायः शिशिरो लघिष्ठः सग्राहको नेत्रगदेष्वपीष्टः ।
बलासपित्तप्रदरप्रहर्ता दाहस्य शोथस्य विनाशकर्ता ॥ ७७ ॥
त्विषा जितविषा विषं हृतविषा सुतैं रहसा
प्रसारितरुषा कृशानुगदशातिनी कि न सा ।

निंब शीतल, विपाक में कटु तथा पित्त, तृषा, हृल्लास, ज्वर, क्रमि, कुष्ठ, कास, वमन और प्रमेह को मिटानेवाला है। महानिंब-रूक्ष, तिक्त, कषाय है तथा क्रमि, कफ, वमन, प्रमेह, रक्तदोष और अति प्रवृद्ध अतिसार को रोकता है विशेष-तया यह अर्श का नाश करता है। (नीम के सभी अंग औषधार्थ व्यवहृत होते हैं। निंब का तैल उसके सभी अंगों से अधिक गुणयुक्त माना जाता है। यह कुष्ठ में उत्तम लाभ देनेवाला तथा रसायन है। नीम की अन्तर्छाल का ज्वर प्रतिबंधक गुण सिंकोना की छाल के समान ही है। अन्तर्छाल का करीब ३ माशा चूर्ण सौंफ के अर्क के साथ लेने से आशु-असर होता है। संधि-शोथ तथा आमवात में तैल की मालिश करते हैं। महानिंब देखने में निंब जैसा ही है-इसके पुष्प सुगंधित तथा श्वेत होते हैं। इसे ही बकायन कहते हैं। इसके गुण-धर्म निंब के समान ही हैं। बकायन का प्रयोग वाग्भट ने अर्श में किया है-'लवणोत्तमहिंगुकलिंगयवान्-चिरजिल्वमहापिचुमन्दयुतान् पिब सप्तदिनं मथिताल्लुडितान् यदि मर्दितुमिच्छसि पायुरुहान् ') ॥ ७६ ॥

लोध्र-कषाय, शीतल, अतिलघु, संग्राही, नेत्रों को हित कर तथा कफ, पित्त, प्रदर, दाह एवं शोथ का नाश करनेवाली है। (लोध्र-ग्राही, रक्तस्तंभक तथा शोथघ्न है। इसकी मुख्य-क्रिया छोटी रक्तवाहिनियों पर होती है-उनके संकुचित होने से रक्त-स्राव बंद होकर शोथ उतरती है। गर्भाशय शैथिल्य से श्वेतप्रदर तथा अत्यार्तव में लोध्र-चूर्ण से लाभ होता है। यह योनि-रोग में उपकारक, स्तंभक तथा वर्ण्य है। प्रसूतावस्था में योनिक्षत में इसका लेप करते हैं अथवा क्वाथ की उत्तर-बस्ति देते हैं। आंख की खाज और सूजनको उतारने के लिये-आंख की पलक पर इसका लेप किया जाता है।) ॥ ७७ ॥

विषा, अतिविषा अतीस-अपने प्रभावसे विष-नाशक, अतिसार में आशुलाभ देने वाली, अग्निमांद्य-विकारो की विनाशक, अति कटु-रस से पूर्ण, अन्न-रस में से

---

१-अतिविषा। सा च त्रिविधा भवति शुक्लकृष्णारुणकन्दभेदात्। तथा च राजनिघण्टु "त्रिविधाऽतिविषा ज्ञेया शुक्ला कृष्णा तथाऽरुणा। इति" तत्र प्रशस्ततया शुक्लभेदुरकन्दाया गुणाः। त्विषा जितविषेति।

भृशं कटुरसा विशादयति सामपित्तं रसात्
प्रशान्तवमिसाध्वसा ज्वरतृषार्तकूलङ्कषा[1] ॥ ७८ ॥
दुष्टव्रणास्रहन्त्री कटुका शीता विषस्य संहर्त्री ।
शृङ्गाकृतिर्विशेषात् प्रशस्यते [2]निर्विषा नाम ॥ ७९ ॥
गुदकीलकपित्तबलासतृषारुधिरातिसृतिप्रलयप्रबलः ।
जठरज्वलनं ज्वलितं कुरुते कटुकः कुटजस्तुवरः शिशिरः ॥ ८० ॥
पाठोष्णा कटुका कफानिलहरी तीक्ष्णा लघुर्ग्राहिणी
शूलच्छर्दिविषज्वरक्रिमिमहाश्वासव्रणध्वंसिनी ।

अपक्व पित्त को निकाल देने वाली, वमन में हितकर तथा ज्वर-जन्य-तृषा से आकुल के लिये साक्षात् निर्झरिणी-सरिता है। (राज-निघण्टु में शुक्ल, श्याम तथा रक्त भेद से तीन-प्रकार की अतीस कही गयी है। अतीस के मूलके चूर्ण की मात्रा दो रत्ती से दो माशा तक है। इसके विष-नाशक गुण का वर्णन राज-निघण्टु ने किया है। मदनगोपाल ने इसके लेप को श्वयथु में लाभ-प्रद कहा है। 'लेपात् श्वयथुनाशिनी'। चक्रदत्त ने इसे ज्वरातिसार में उपयुक्त बताया है। अतीस बल्य, वृष्य तथा ज्वर प्रतिषेधक है। विडंग के साथ लेने से अंत्रस्थ कृमि बाहर निकल आते हैं। समभाग अतीस और दाडिम के पुष्पचूर्ण को बच्चों के दस्त बंद करने के लिये देते हैं। अतीस, शुद्ध भांग तथा वचा चूर्ण का प्रयोग अतीसार में लाभ करता है।) ॥ ७८ ॥

निर्विषा, जदवार—शृंग के समान आकारवाली, कटु तथा शीतल है। दुष्ट व्रण, रक्तपित्त तथा विषका नाश करती है। (जद्वार एक बूंटी की जड का नाम है—जो वच्छनाग के समान श्रृंगाकार होती है। जद्वार उष्ण-प्रकृतिवालों के लिये अहितकर है। इसका निवारक धारोष्ण दूध है। यह सभी प्रकारके विषों को हरने वाली असर कारक औषधि है। दंशज विषों में दंश-स्थानपर मद्य में घिसकर इसका लेप करते हैं। यह वेदना-स्थापक है। खाने तथा लेप करने से बाह्य तथा आन्तर पीडा में लाभ देती है। जद्वार प्रतिश्याय आदि कफ रोगों में प्रयुक्त होती है। यह अपस्मार तथा त्वक्-शून्यता में उपकारक है।) ॥ ७९ ॥

कुटज-कषाय, शीतल, कटु है तथा गुद-कील, पित्त, कफ, तृषा, रक्त दोष और अतीसार का प्रचंड-प्रलय कर देता है—तथा जठर की अग्नि-ज्वाला को प्रदीप्त करता है। (कुटज-मूल की ताजी छाल के चूर्ण को खट्टी-छाश में पीसकर-५ तो. मात्रा में ४-४ घंटे के अंतर से देने पर ज्वर, अतिसार तथा मल में से रक्त स्राव दूर हो जाता है। रक्त-प्रवाहिका में कुटज-मूल की छाल के तुल्य अन्य-औषधि नहीं है।) ॥ ८० ॥

पाठा, पाढ-उष्ण, कटु, तीक्ष्ण, लघु, ग्राही है-तथा कफ, वात, शूल, वमन, विष, ज्वर, कृमि, महाश्वास और व्रण का नाश करता है। मूर्वा (मरोडफली), भारी, सारक और मधुर है। यह तृष्णा, हृदय-रोग, प्रमेह, पित्त, रुधिर-विकार,

---

१—ज्वरतृषार्तानां कूलङ्कषेव कूलङ्कषेति। "कूलङ्कषा निर्झरेणी" इति कोशः।
२—'निर्विषी' तथा 'जदवार' इति नाम्ना प्रसिद्धा कृष्णवर्णा प्रायो लेपेन ग्रन्थ्यादिषूपयुज्यते।

तृष्णाहृद्दमेहपित्तरुधिरव्यापत्त्रिदोषज्वरान्
कण्डूकुष्ठमखान् हरेद्गुरुसरा स्वादुर्हि मूर्वा मता ॥ ८१ ॥
शीता विषव्रणविसर्पविदाहलूता-
भूतातिसारविनिवारणपण्डिताऽस्ति ।
रक्तं तत हठतया विदधाति रिक्तं
शस्ता मरालपदिकाऽऽपदि पित्तजायाम् ॥ ८२ ॥
एरण्डो मधुरगुरु सरो निहन्यादानाहश्वयथुकफज्वरामवातान्
गुल्मार्शोयकृदुदरकिमिव्रणार्तो स्यादर्कः कफपवमानकण्डुकुष्ठे ॥ ८३ ॥
अष्ठीलोदरकफवातगुल्महर्ता सेहुण्ड• कटुगुरुरेचनोष्णतीक्ष्ण ।
धत्तूरो मददहनानिलप्रकोपी यूकाव्रणविषकुष्ठनाशशूर ॥ ८४ ॥

त्रिदोष, ज्वर, खुजली तथा कोढ का नाश करती है। ( पाढ की छोटी और बड़ी ऐसी दो जातिया हैं। बड़ी को राजपाठा तथा छोटी को लघुपाठा कहते हैं। चरकचिकित्सा अध्याय १८ के व्यूषणादि घृतमें 'द्वे पाठे' ऐसा उल्लेख है। इसकी व्याख्या में चक्रपाणि-दत्त लिखते हैं कि 'द्वे पाठे इत्यनेन स्वल्पपत्रा द्वितीया पाठा ग्राह्यन्ति' पाठा की लता होती है, अत्यत-तिक्त होने के कारण इसे 'वरतिक्तिका' भी कहते हैं। इसके रस को मिलाने से पानी जमकर सान्द्र हो जाता है।) ॥ ८१ ॥

मरालपदिका, हसराज-पित्तज-विकारों में प्रशस्त है। शीतल है तथा विष, व्रण वीसर्प, दाह, लूताविष, भूत-बाधा और अतिसार के निवारण में पडिता है ॥ ८२ ॥

एरड-मधुर, भारी तथा सारक है। यह आनाह, शोथ, कफ, ज्वर और आम वात को दूर करता है। अर्क, आकडा-गुल्म, अर्श, यकृत्, उदर रोग, कृमि, व्रण, कफ, वात, कण्डु तथा कोढ में प्रशस्त है। (एरड-तैल सौम्य-स्रसन तथा वातहर है। यह आतों की श्लेष्मल-त्वचा को मृदु बनाता है जिससे मल की गाठे नीचे सरकती हैं। एरड तैल को प्रात आर्द्रक-रस में मिलाकर खाली पेट लेना चाहिये। कटि-शूल, गृध्रसी, पार्श्व-शूल, हृदय-शूल, आमवात तथा सधि शोथ में एरड-तैल एव अल्प-मात्रा में शिलाजीत मिला कर देते हैं। स्तन पर एरड तैल लगाकर उसका पत्र बाधने से स्तन-शोथ कम होता है।) ॥ ८३ ॥

सेहुण्ड, स्नुही, डडा थोर कटु, गुरु, रेचन, उष्ण तथा तीक्ष्ण है। अष्ठीला उदर रोग, कफ, वात और गुल्म को दूर करता है। धत्तूरा मादक, दीपन तथा वातकर है। यूका, व्रण, विष और कुष्ठ का नाश करनेवाला है। ( थूहरका दूध तीक्ष्ण विरेचन है अत मृदुकोष्ठवालों पर इसका प्रयोग नहीं करना चाहिये-तीक्ष्ण एव अधिक काटे दार, दो या तीन वर्ष पुराने वृक्ष का ही क्षीर ग्रहण करना चाहिये। 'ता विपाट्य हरेत् क्षीर शस्त्रेण मतिमान् भिषक्-द्विवर्षां वा त्रिवर्षां वा शिशिरान्ते

---

१-'मरोडफली' इति वैद्या —इय धनुर्गुणोपयोगिनी । 'मूर्' इति महेश्वर । 'मोरवेल' इत्येके ।-२-'हसराज' नाम्ना प्रसिद्धो रक्तवर्णस्तृणविशेष प्रायो जलसमीपे भवति ।

किं स्तम्भनमाफूकं कसनश्वसनापहं किमाफूकम्।
किं शोषणमाफूकं बलासपवनापहं किमाफूकम् ॥ ८५ ॥
सहास्यरङ्गां मदमोहतुङ्गां विट्सारभङ्गां पृथुपित्तसङ्गाम्।
उच्चैरनङ्गां हरिदङ्गरङ्गां क्षुधोत्तरङ्गां स्पृहयामि भङ्गाम् ॥ ८६ ॥
आवर्तमानपयसि क्षिप भङ्गाज्यं विधत्स्व दधि तस्य।
तज्जं पुनस्तदाज्यं स्वच्छमगन्धं ददीत सुमकन्दे ॥ ८७ ॥
स्यात् सैन्धवं स्वादु हिमं मनोज्ञं सूक्ष्मं लघु स्निग्धमतीव हृद्यम्।
त्रिदोषनुद्दीपनपाचनं च सर्वेषु मुख्यं लवणेषु वृष्यम् ॥ ८८ ॥

विशेषतः'-दृढवल। दृढबल ने दो प्रकार के सेहुण्ड बताये है-'द्विविधः स मतो यैश्च बहुभिश्चैव कण्टकैः-सुतीक्ष्णैः कंटकैरल्पैः प्रवरो बहुकंटकः'। इसकी जड सर्पदंश में हितकर है। सुश्रुत ने कुत्ते के विष में धत्तूरे का उपयोग बताया है। धत्तूरे के पत्र स्वरस में अफीम और पुनर्नवा मूल पीस कर लेप करने से वात-वेदना तथा हाथ-पैर का शोथ दूर होता है।) ॥ ८४ ॥

आफूक, अफीम-शुक्र पुरीष आदि का स्तंभन करनेवाली कौनसी वस्तु है? अफीम। श्वास तथा कीटनाशक कौन है? अफीम। शरीर का शोषण करनेवाली कौन है? अफीम। कफ का तथा कफावृत वायु का नाश करनेवाली कौन है? अफीम। (किसी द्रव्य-विशेष के गुण दोष का वर्णन इतनी प्रभावोत्पादक काव्य-मय शैली में क्वचित् ही पढने में आता है) ॥ ८५ ॥

भांग हास-विलास के रंग को जमानेवाली, मद तथा मोह में अतिवृद्धि करने वाली, विट्संग्रह की भेदक, पित्ताधिक्यवाली, अनंग-रंग तथा क्षुधा की तरंग को बढानेवाली हरित-रंग के अंगवाली भांग स्पृहणीय है। भांग से सिद्ध किये गये घृत को दूध में मिला कर उसका दही जमा देवें-फिर उसको मथकर घृत निकाललें। इस स्वच्छ तथा निर्गंध घृत का गुलकंद के साथ सेवन करें। (भांग का सुजाक और ग्रहणी में प्रयोग किया जाता है। गुद-प्रदेश पर भांग का लेप करने से अर्श वेदना में लाभ होता है। भांग धनुस्तंभ तथा विषूचिका की लाभदायी औषध है।) ॥ ८६-८७ ॥

सैंधव कुछ मधुर, शीतल, रुचिकर, सूक्ष्म, लघु, स्निग्ध, नेत्रों को

---

१-शुक्रपुरीषादीनाम्। २-केवलश्लेष्मणस्तथा श्लेष्मावृतवायोश्च नाशकम्। श्लेष्मणा मार्गावरोधाद्यो वायुकोपस्तत्रोपशयम्। तदुक्तं—"वायोर्धातुक्षयात् कोपो मार्गस्यावरणेन च।" इति। न तु स्वतन्त्रपवनापहं, धातुशोषणात्तथा निद्रानाशजृम्भादिवातकार्योत्पादनादनुभवाच्च वातवर्धनोपपत्तेः। ३-हास्यविलासाभ्यां सहिताम्। ४-रङ्गशब्दोऽत्र देशीवर्णमात्रवाचकः। ५-प्रसङ्गाद्भङ्गाघृतस्य संस्कारः प्रतिपाद्यते। ६-अविपुष्पवर्गे वक्ष्यमाणकर्तव्यताके। ७-लवणद्रव्यत्वादनुक्तोऽपि लवणरसः प्राधान्येन समुच्चीयते, तेनेषत्स्वादुत्वम्। तन्त्रान्तरेऽपि—त्रिदोषघ्नं समधुरं सैन्धवं लवणोत्तमम्।" इति। तत्र समधुरमितीषन्मधुरम्। ८-सूक्ष्मस्रोतोऽनुसारित्वात्।

सौवर्चलाख्यं विशदं लघूष्णं प्ररोचनोद्दीपनपाचनं च।
आनाहविड्बन्धसमीरशूलनाशप्रपञ्चप्रवणं प्रसिद्धम् ॥ ८९ ॥
सक्षारतीक्ष्णोष्णलघु व्यवायि रुच्यं सरूक्षं सरमग्निकारि।
विष्टम्भहृद्रुग्गुरुताविबन्धश्लेष्मानिलघ्नं[1] विडमामनन्ति ॥ ९० ॥
तिक्तं विपाके मधुरं विभेदि नात्युष्णपित्तं कफलं मरुन्नुत्।
वह्निप्रदं गुर्वविदाहि वेद्या: सामुद्रसंज्ञं[2] लवणं लपन्ति ॥ ९१ ॥
अत्यर्थमुष्णं लघु भेदि तीक्ष्णं व्यवाय्यभिष्यन्दि समीरहारि।
सूक्ष्मस्वभावं कटुकं विपाके गडाभिधं[3] पित्तविकारकारि ॥ ९२ ॥

ग्रहण्यर्श:शूलश्वसनकसनश्लेष्मगलरुङ्
मरुत्पाण्डुप्लीहान् व्यपनयति गुल्मामसहितान्।
यवक्षारः स्निग्धो लघुरतुलवैश्वानरकर-
स्त्वथ स्वर्जिक्षारो विलसति यवक्षारसदृश: ॥ ९३ ॥

अत्यंत हितकर, त्रिदोष-शामक, दीपन पाचन, हृद्य तथा सभी लवणों में उत्तम है। (सैंधव को ईषत् मधुर अन्यत्र भी कहा गया है 'त्रिदोषघ्नमधुरं सैंधवं लवणोत्तमम्'।) ॥ ८८ ॥

सौवर्चल, काला नमक-विशद, लघु, उष्ण, रुचिकर तथा दीपन-पाचन है। आध्मान, मलावरोध, वायु तथा शूल आदि के प्रपंच का नाश करने में परम प्रशस्त है ॥ ८९ ॥

विड् नमक कुछ क्षार-स्वभावी, तीक्ष्ण, उष्ण, लघु, व्यवायी, रुचिकर, रूक्ष, सारक तथा दीपन है। विष्टंभ, हृद्-रोग, गुरुता, मलावरोध, कफ तथा वात-नाशक है ॥ ९० ॥

समुद्र लवण पाक में तिक्त, मधुर, भेदक, किंचित् उष्ण, किंचित् पित्त तथा कफ करने वाला, वातनाशक, दीपन, गुरु और विदाही है ॥ ९१ ॥

गड्-नमक, साभर देशोद्भव-शाकम्भरीय-नमक अत्यंत-उष्ण, लघु, भेदक, तीक्ष्ण, व्यवायी, स्रोतों को रुद्ध करने वाला, वातनाशक, सूक्ष्म-स्वभावी, विपाक में कटु तथा पित्त विकार करनेवाला है। (गड्-लवण ही शाकम्भरीय-लवण है-'शाकम्भरीय कथितं गडाख्यम्।) ॥ ९२ ॥

यवक्षार-स्निग्ध, लघु, तथा उत्तम दीपन है। ग्रहणी, अर्श, शूल, श्वास, कास, कफ, गल-रोग, वायु, पाण्डु, प्लीहा तथा गुल्म सहित आम का नाश करता है।

---

१-श्लेष्मानिलघ्नमिति च तयो सूक्ष्ममार्गप्रापकत्वात्, यदुक्त—
"विडं सक्षारमूर्ध्वाध: कफवातानुलोमनम्।" इति। २-दक्षिणसमुद्रे भवतीति सामुद्रम्। ३-साम्भरिदेशोत्थ लवणं 'गड' नाम्ना कथ्यते। यथा—"शाकम्भरीय कथितं गडाख्यम्" इत्यादि।

सावुक्षारस्तैलचूर्णाम्बुजन्मा स्फीतच्छायो बस्तिवासोविशोधी ।
नक्तान्धत्वं विस्रतामण्डकण्डूं सोदावर्तं जन्तुजालं निहन्ति ॥ ९४ ॥

इति हरीतक्यादिवर्गः ॥ १ ॥

---

सर्जिका-क्षार, गुणधर्म में यवक्षार के समान ही है। (जब यव परिपक्व हो जाये तब ताजी अवस्था में ही क्षुप को उखाड कर सुखाना चाहिये। फिर इसे जला कर इसकी राखको पानी में भिगोते हैं। इस तरह क्षार भाग पानी में घुल जाता है। इस जलको धूप में सुखा देने पर क्षार अवशिष्ट रह जाता है—यही यवक्षार है।) ॥ ९३ ॥

साबु-क्षार, कलिका चूर्ण में घुले हुये पानी को नितार कर उसको तैल में मिलाने से, तैयार होता है। श्वेत-वर्णवाला यह साबु-क्षार बस्ति तथा वस्त्र को स्वच्छ करता है—अंजन से रात्र्यंधत्व दूर करने वाला, अंडकोष पर मालिश से उसकी खुजली को मिटानेवाला तथा बस्तिद्वारा उदावर्त सहित कृमि-समूह का नाश करनेवाला है। (इसकी निर्माण-विधि-चिकित्सा-गुच्छ में दी गई है।) ॥ ९४ ॥

हरीतक्यादि-वर्ग समाप्त हुआ ॥ १ ॥

---

## अथ पौष्टिकवर्गः ।

रसायनी स्वादुरसा गुरुर्हिमा हिता दृशोः स्तन्यकरी शतावरी ।
बलप्रदा मारुतपित्तरक्तरुकृशानुसादश्वयथुव्यथाहरी ॥ ९५ ॥
स्निग्धा हिमा समधुरा स्वरदाऽतिवृष्या मूत्रप्रदा गुरुरतीव रसायनी च ।
पित्तास्रमारुतविदाहरुजो विदारीस्तन्या विदारयति दाररतिं ददाति ॥९६॥

पौष्टिक-वर्ग ।

शतावरी-रसायन, बलकारक, रस में स्वादु, गुरु, शीतल, स्तन्य, नेत्रों को हितकर, वायु, पित्त, रक्तपित्त, अग्निमांद्य तथा शोथ को हरनेवाली है ॥ ९५ ॥

विदारीकंद, स्निग्ध, शीतल, कुछ मधुर, स्वर्य, अत्यंत वृष्य, मूत्र-जनन, भारी, एवं उत्तम रसायन है। पित्त, रक्तविकार, वायु और दाह का विदारण करता है तथा वाजीकर है। (क्षयातंत्र में विदारीकंद उत्तम लाभ देता है।) ॥ ९६ ॥

---

१—अस्य कर्तव्यताविधिश्चिकित्सागुच्छेऽनुसंधेयः। २—अञ्जनेन। ३—म्रक्षणेन। ४—वस्तिविधया। इति हरीतक्यादिवर्गः। ५—पुष्ट्यर्थमवश्योपादेयानि सुखग्रहणार्थं कानिचिद्द्रव्याणि पृथग्वर्गनिर्देशेन समुच्चिन्वन्ति। ६—विशिष्टरसजनकत्वेन जराहरीत्यर्थः। ७—वाराहीकन्दः, भूकूष्माण्डीकन्दो वा। ८—वाजीकरत्वात्।

पवमानबलासचर्मचित्रक्षयमाकर्षति वीर्यवृद्धिदात्री ।
बलदाऽतिरसायिनी कषाया हयगन्धा गदिता बुधैः सतिक्ता ॥ ९७ ॥
नारीषु वाजिनमिव प्रबलं मनुष्यं सद्यः करोति कुपितं पवनं पिनष्टि ।
श्लेष्माणमुत्क्षिपति पित्तभयं भिनत्ति प्रौढं बलं वितनुते कपिकच्छुबीजम् ९८
कषायतिक्तः कटुको रसायनः सरोऽनिलार्शःकफशोफमेहहा ।
बलाग्निशुक्रस्वरशान्तिकारकः प्रियो न केषामिह वृद्धदारकः ॥ ९९ ॥
मधुरा बलदा युवभावकरी गुदजानिलकोपहरी मुशली ।
उपभुज्यत एव हि येन सदा भुवि तेन परं सदृशो मुशली ॥ १०० ॥
इक्षुरस्तु मधुरस्तुहिनोऽम्लः स्निग्धपित्तलगुणो बहुवृष्यः ।
तिक्तको मरुदसृग्गदतर्षानाममप्यनिबलं विनिहन्ति ॥ १०१ ॥

अश्वगंधा, असगंध-वीर्यवर्धक, कषाय, तिक्त, बलकारक तथा उत्तम रसायन है। यह वात, कफ, श्वेत-कुष्ठ तथा क्षय का नाश करती है। (औषधार्थ इसके मूल का उपयोग किया जाता है। असगंध अवसादक है। इसके मूल का चूर्ण दूध के साथ देने से बालकों के शरीर का अच्छा विकास होता है।) ॥ ९७ ॥

कौंच के बीज-यह उत्तम वाजीकरण है। कुपित वात को पीस डालता है। कफ को बाहर निकाल फेंक देता है। पित्त-भय का भेदन करता है एवं परम बल-कारक है। (इसे आत्मगुप्ता भी कहते हैं। चरक (सू. ४ । ८) के बल्य-वर्ग में इसका वर्णन ऋषभी शब्द से किया गया है—कौंच के बीज आर्तव जनन तथा बल्य हैं। प्रदर, कष्टार्तव तथा आर्तव की अनियमितता में इसका उपयोग होता है।) ॥ ९८ ॥

वृद्धदारक (विधारा)—कषाय, तिक्त, कटु, सारक तथा रसायन है। वात अर्श, कफ, शोथ, प्रमेह का नाश करता है। बल, अग्नि, शुक्र, तेज तथा स्वर को उत्तम करने वाला वृद्धदारक किसे प्रिय नहीं है? ॥ ९९ ॥

मुशली-जो व्यक्ति सतत मुसली का सेवन करता है-उसके समान, भूतल पर मुशली (बलराम) ही है। मुसली मधुर, युवावस्था देनेवाली, गुद-रोग तथा वातकी नाशक है ॥ १०० ॥

इक्षु, तालिमखाना-मधुर, शीतल, अम्ल, स्निग्ध, अत्यंत वृष्य, पित्तल-गुण-युक्त तथा तिक्त है। यह वात, रक्तदोष, तृषा तथा प्रवृद्ध आमवात को नष्ट करता है। (कोकिलाक्ष के बीज, मूल, पत्र तथा पचांग के क्षार का उपयोग होता है। यह शुक्र शोधक तथा अश्मरीघ्न है। यह संतर्पण औषधियों में उत्तम है। इसके बीज कामोत्तेजक कहे गये हैं। मूल का क्वाथ सुजाक तथा बस्तिशोथ में देते हैं।) ॥ १०१ ॥

१-पवमानो वायु "पवमान प्रभञ्जन" इति कोशात्। २-"चर्मचित्रं श्वेतकुष्ठं" इति शब्दार्थचिन्तामणि। ३-अश्वगन्धा। ४-सा च श्वेतकृष्णभेदाद् द्विविधकन्दा। ५-बलराम। ६-'तालमखाना' इति प्रसिद्ध। ७-अनामशब्देन आमवात परामृश्यते।

क्षयज्वरश्वाससमीरकामलातृडस्रपित्तानि निहन्ति शीतला ।
अलं बलं यच्छति वंशलोचना नृणां नवीनेव कुरङ्गलोचना ॥ १०२ ॥
त्वक्क्षीरी[1] स्वादुशिशिरा हृद्या रुधिरशोधिनी ।
पित्ततापप्रशमनी गुणतः शर्करासमा ॥ १०३ ॥
सालिमो मैसरः[2] कन्दः स्वादुरच्छच्छविर्गुरुः ।
वातपित्तहरो बल्यः संस्विन्नः[3] शुक्रलः परम् ॥ १०४ ॥
करोति रेतः परिपूरितं जनं निषेविता भञ्जयति प्रभञ्जनम् ।
बलासजित्पित्तकरी जराहरी प्रमेहपीडाप्रगुदस्ति तोदरिः[4] ॥ १०५ ॥
कसेलिका[5] मेदुरसूक्ष्मवल्कप्रभेदतोऽत्र द्विविधा प्रदिष्टा ।
कयाऽपि[6] युक्त्या नियमेन भुक्ता स्त्रीणां पुनर्यौवनमादधाति ॥ १०६ ॥

इति पौष्टिकवर्गः ॥ २ ॥

---

वंशलोचना–नवयौवना कुरंगलोचना के समान मनुष्यों को पर्याप्त बल देती है। यह शीतल है–क्षय, ज्वर, श्वास, वात, कामला, तृषा, रक्तदोष तथा पित्त का नाश करती है ॥ १०२ ॥

त्वक्क्षीरी, तवाखीर-मधुर, शीतल, हृद्य, रक्त-शोधक, पित्त और दाह शामक तथा गुणमें शर्करा के समान है ॥ १०३ ॥

सालम मिश्र-देश में उत्पन्न होने वाला कंदविशेष है। यह भारी, स्वच्छ वर्ण-वाला, स्वादु, वात-पित्त-नाशक एवं बल्य है। क्षारादि द्रव्योंद्वारा खिन्न करके इसका उपयोग करने से यह शुक्र की अत्यंत वृद्धि करता है। (सालम-मिश्री मस्तिष्क तथा नाडियों को उत्तेजन देता है। यह उत्तम वाजीकर तथा स्तंभन द्रव्य है। पचन नलिका के दाहयुक्त-रोगों में हितकर है। अतिअभ्यास, अतिमैथुन तथा प्रसवोत्तर कालीन दुर्बलता में अथवा थकावट में यह अपना गुण दिखाता है। इसके चूर्ण को १॥ या २ माशा भर मात्रा में, बकरी या गाय के मधुर दूध के साथ लेना चाहिये।) ॥१०४॥

तोदरी का सेवन करने वाले मनुष्य का शुक्र प्रचुर मात्रा में वढता है। यह वात-नाशक तथा पित्तकारक है, वृद्धावस्था को दूर करती है। कफ तथा प्रमेह में हितकर एवं वेदना शामक है। (तोदरी श्वेत, रक्त तथा पीतवर्ण के भेद से तीन प्रकार की होती है। औषधार्थ इसके बीजों का उपयोग होता है। यह शुक्र को गाढा करती है।) ॥ १०५ ॥

कसेलिका–स्थूल एवं सूक्ष्म छाल के भेद से दो प्रकार की कही गयी है। इसका पाक अथवा मोदक बनाकर नियम-पूर्वक सेवन करने से स्त्रियों को पुनः यौवन प्राप्त होता है ॥ १०६ ॥

पौष्टिक-वर्ग समाप्त ॥ २ ॥

---

१–'तवाखीर' इति ख्याता। २–मिसरदेशोद्भवः। ३–क्षारयोगादियुक्त्या। ४–अनेनैव नाम्ना प्रसिद्धा बीजरूपा श्वेतारुणभेदाद् द्विविधा च। ५–अनेनैव नाम्ना प्रसिद्धा। ६–पाकमोदकादिस्वरूपया।

# अथ सुगन्धिवर्गः।

कर्पूरो' लघुलेखनोऽथ मधुरो वृष्यो नमस्यो गुणै-
श्चक्षुष्यः क्षिपति प्रदाहजनुषा पूरं सुदूरं रुजाम्।
वैरस्यं विधुनोति कर्षति तृषं मथ्नाति मेदोगदं
पित्तश्लेष्मविषं विदारयति स स्वसौरभ्यतः श्लाघ्यते ॥ १०७ ॥
कर्पूरमर्धस्फटिकासहाय समुद्गके ताम्रमये निरुद्धम्।
निपक्वमन्तः कृशरं प्रमाणाद्विवर्धते क्वापि मया श्रुतं भो ॥ १०८ ॥
इन्दुं न्यस्य शरावे तदुपरि संमुद्य करकमधरास्यम्।
दीपाग्नौ खलु दत्ते सिध्यत्युड्डीय हीररुचिरिन्दुः ॥ १०९ ॥

---

सुगन्धित द्रव्य वर्ग।

कर्पूर अपने गुणों के कारण वन्दनीय एवं उत्तम सुगंध के कारण प्रशंसनीय है। यह लघु, लेखन, मधुर, वृष्य, चक्षुष्य, पित्त, श्लेष्म तथा विष को दूर करता है। दाह से उत्पन्न रोगों को बहुत दूर फेंक देता है। मुख के वैरस्य को मिटाता है, तृषा का शमन करनेवाला तथा मेदो-रोग का मन्थन करता है। ( कपूर अल्पमात्रा में वाजीकर किंतु अधिक मात्रा में कामावसादक है। औषधीय मात्रा से अधिकमात्रा में कपूर दाह-जनक तथा मादक-विष है। उष्णता अथवा अन्य कारणों से उत्पन्न हृदय की विकृति में कपूर देने से लाभ होता है—इसी कारण कपूर को हृदय का रक्षक कहा गया है। अपक्व कपूर, पक्व-कपूर की अपेक्षा अधिक गुणयुक्त कहा गया है। ) ॥१०७॥

कर्पूर तथा इससे प्रमाण में अर्धभाग जितनी स्फटि इन दोनों को मिला कर एक ताम्र की डिबिया में संपुटित कर दें, इस डिबिया को खिचड़ी में रख कर पकाने से कर्पूर अपने प्रमाण से अधिक हो जाता है। यह मैंने कहीं भी सुना है ॥ १०८ ॥

भीमसेनी कपूर बनाने की विधि-कपूर को शराव में रख कर, उस पर मिट्टी के करवे को औंधा ढककर दोनों के संधि-भाग को सुदृढ-संपुटित कर दें।

---

१-अथ पौष्टिकेषु प्रयोगेषु कर्पूरादीनां प्रायो नियतत्वात् सुगन्धिवर्गारम्भः। २-"कर्पूरमस्त्रियाम्" इत्यनुशासनात् पुल्लिङ्गोऽपि। ३-"भेषजस्नेहलवणगन्धधान्यगुडादिषु। पण्येषु प्रक्षिपन् हीनं पणान् दाप्यस्तु षोडश।" इति स्मृत्युक्तदण्डयोग्यैः साहसिकैरधिकलाभाय क्रियमाणप्रकारस्य प्रदर्शनं भिषजामवधानेन प्रवर्तनार्थम्। ४-'करवा' इति लोकप्रसिद्धमुत्तानविशेषम्। "करकांश्च हिरण्मयान्" इति। वाल्मीकिः। ५-अष्टमांशं किंचिदधिको वा सिध्यति। स च लोके "भीमसेनी कपूर बरास" इति। योगरत्नाकरेऽपि—
"सुधांशोर्वेदभागाः स्युरेलाभागद्वयं तथा। चन्दनं चाब्धिफेनं च बीजं कतकसंभवम् ॥
रसाञ्जनं भद्रमुस्तं प्रत्येकं कर्षसंमितम्। सर्वं दुग्धे विमर्द्याथ पिण्डं गोधूमपिष्टवत् ॥
कृत्वा पात्रे निधायाथ पिधेत् पात्रं तथोपरि। अथ प्रज्वालयेद्दीपं वर्त्याऽङ्गुष्ठसमानया ॥

त्रुटिशीतभूतकेशीप्रभृति[2] नियोज्यं गुरूक्तमार्गेण ।
उपयुक्तमत्र यन्त्रावरणमसकृदार्द्रवस्त्रखण्डेन ॥ ११० ॥

मेषीपयोभिर्मसृणीकृतस्य विधोर्विधेया गुलिका सरन्ध्रा ।
माला तदीया शिशिरा मनोज्ञा गले ललन्ती दवथुं निहन्ति ॥ १११ ॥

इसके नीचे तिल तैल के दीपक की तीन घंटे तक अग्नि दें, ऊपर के करवे में हीरक मणि-तुल्य स्वच्छ द्रव्य लग जायेगा। यही सिद्ध भीमसेनी कपूर है। इसे बरास भी कहते हैं ॥ १०९ ॥

उपरोक्त शराव में कपूर के साथ इतने द्रव्य और मिला देवें; स्थूल तथा छोटी दोनों प्रकारकी इलायची, जटामांसी, चंदन, उशीर, वांशी, कपूरकाचरी, तुत्थ, कस्तूरी, केसर, अंबर, शीतल मिर्च, टंकण, सौरा, शिलारस, मुरा, शिरीष, पिप्पली, हरिद्रा, केतकी, गुलाब, स्फटी, मिश्री, शिलाजित, मुस्ता, लताकस्तूरी, लविंग, अगुरु, मुलहठी, त्वक्, जायफल, चम्पा, नख, शल्लकीसार, कंकोल, प्रियंगु, दूर्वा, तांबूल, तुलसी, कदली-स्तंभ-रस और गोदुग्ध। शराव संपुटवाले उपरी घट पर तीन चार तह किया हुआ आर्द्र वस्त्र पुनः पुनः रखते रहें। दीपक की अग्नि तीन घंटे से अधिक नहीं देनी चाहिये; अधिक अग्नि लगने से घट लग्न द्रव्य पुनः नीचे गिर जाता है। अतः तीन घंटे के उपरांत यंत्र को नीचे उतार कर, ऊपरी घट-संलग्न कपूर निकाल लेना चाहिये। शराव में स्थित कपूर यदि संपूर्ण उडकर ऊपरी घट में जमा नहीं हुआ हो तो उसे पुनः उडा लेना चाहिये ) ॥ ११० ॥

भेड के दूध में कपूर को पीसकर मणके जैसी छोटी गोल-गुटिकायें बना लें, इनमें छिद्र करके-तथा सूत्र में पिरोकर माला बनालें। सौंदर्य-प्रसाधन रूप से गले में धारण की गई यह माला शीतलता देती एवं दाह का शमन करती है। भेड के दूध में पीसने से कपूर उडता नहीं है ॥ १११ ॥

---

एवं प्रहरपर्यन्तं वह्निं कुर्याच्च युक्तितः । पात्रस्योपरिभागं तु शीतलं रक्षयेद्बुधः ॥
सदाऽऽर्द्रचैलखण्डेन शीतलेन च वारिणा । स्वाङ्गशीतं ततो ज्ञात्वा पश्चात् कर्पूरमाहरेत् ॥
स्फटिकाकारमत्यच्छं श्वेतं हीरमणिप्रभाम् । भीमसेनाख्यकर्पूरमौषधेषु प्रयोजयेत् ॥" इति ।
केचित् पुनः—"पक्वात् कर्पूरतः प्राहुरपक्वं गुणवत्तरम् ।" इति वदन्ति ।

१—त्रुटिः स्थूला सूक्ष्मा च द्विविधाऽत्र विवक्षिता । २—"वांशी गन्धसठी तुत्थं कस्तूरीकुंकुमाम्बरे । कवावा टङ्कणं चण्डी (क) सौरकं शिह्लकं मुरा । शिरीषं पिप्पली नक्तं केतकी तरुणी स्फटी । सिताकेसरशैलेयोशीरमुस्तकपाणिजम् (ख) ॥ लवङ्गागुरुयष्टी-त्वग्जातीकोषं सचम्पकम् । पत्रिका (ग) शल्लकीसारः कङ्कोलं च प्रियङ्गुका ॥ दूर्वाताम्बूल-तुलसीरम्भावारि पयो गवाम् । एतान् कर्पूरसंस्कारे यथालाभं प्रयोजयेत् ॥" इति—प्रभृतिशब्दार्थः । (क) लताकस्तूरी । (ख) नखम् । (ग) 'पनडी' इति लोके ।

कस्तूरिका परितनोति दधाति हन्ति
मुष्णाति नाशयति शोषयति क्षिणोति।
शुक्रं कटुत्वमनिलं सकफं विषार्तिं
वान्तिं विशोषमपि शीतभरं क्रमेण ॥ ११२ ॥

अम्बर नाम किमपि गन्धद्रव्यं समीरितम्।
शैत्यजित् पित्तलं हृद्यं ग्रहघ्नं चपलासखम् ॥ ११३ ॥

कस्तूरी—शुक्र को बढाती है-कटुता देती है, वातको कफ सहित नष्ट करती है। विषपीडा को दूर करती है, वमन को बन्द करती है, शोष का शोषण करती तथा शीत-भार को कम करती है। (असली कस्तूरी की परीक्षा-जो कस्तूरी, पिंजर वर्ण युक्त केतकी पुष्प की सी सुगन्ध-वाली, स्वाद में तिक्त अथवा कटु, वजन में हल्की, मसलने से चिकनाहट देने वाली, दग्ध किये जाने पर भी न जरने वाली, अग्नि पर डालने से चिमचिम करनेवाली-अथवा मानो चर्म जल रहा हो ऐसी गंध देनेवाली हो, वह असली है। परीक्षण की दूसरी विधि—कस्तूरी को हथेली में रख कर उसमें थोडे जलबिंदु डाले, यदि कुछ समय पीछे वह जल आरक्तता लिये पीले रंग का हो जाये तो समझना यह कस्तूरी कृत्रिम है। 'ईषत् क्षारानुसागन्ध्या दग्धा याति न भस्मताम्। पीता केतक गंधा च लघु स्निग्धा मृगोत्तमा'।) ॥ ११२ ॥

अंबर एक सुगंधित द्रव्य-विशेष का नाम है। पिप्पली-चूर्ण के साथ यह शीत को जीतता है—पित्तल एवं हृद्य है। ग्रहों के अनिष्ट को यह दूर करता है। (यावन निघण्टु में अंबर के विषय में यह वर्णन है-'द्वीपान्तरीयस्य वृषस्य फेनो रोमन्थनो ह्यंबरनामधेय। सारभ्यमपत्रतृणाशनाय कस्तूरिकातुल्यगुणाकर स्यात्।') ॥ ११३ ॥

---

१—परीक्षणमेतदीयं यथा—

"या गन्धं केतकीनां वहति समधिकं वर्णेन पिंजराभा
स्वादे तिक्ता कटुर्वा परिलघु तुलिता मर्दिता चिक्कणा स्यात्।
भस्म च नैति दग्धा चिमिचिमि कुरुते चर्मगन्धा हुताशे
सा शुद्धा शोभनीया वरमृगतनुजा राजयोग्या प्रदिष्टा ॥"

अन्यदपि—

"करतलजलमध्ये स्थापयित्वा मद्बिन्दुं पुनरपि तदवश्यं चिन्तनीयं मुहूर्तम्।
भवति यदि सरक्तं सज्जलं पीतवर्णं न भवति मृगनाभिः कृत्रिमोऽसौ विकारः ॥"
"ईषत्क्षारानुसौगन्ध्या दग्धा याति न भस्मताम्।
पीता केतकगन्धा च लघु स्निग्धा मृगोत्तमा ॥" इत्यपि कथितम्।

२—इदं च द्वीपान्तरीयवृषविशेषफेनरूपम्। तथा चोक्तं यावने निघण्टुविशेषे—

"द्वीपान्तरीयस्य वृषस्य फेनो रोमन्थजो ह्यम्बरनामधेयः।
सारभ्यसपत्रतृणाशनाय कस्तूरिकातुल्यगुणाकरः स्यात् ॥" इति।

लुनाति[1] मथ्नाति रुणद्धि हन्ति ददाति चोत्कृन्तति कुङ्कुमाख्यम् ।
व्यङ्गं त्रिदोषं वमनं व्रणौघं कान्तिं रुजां मस्तकजां प्रसह्य ॥ ११४ ॥

विषक्लमश्लेष्मविकारभञ्जनं विदाहपित्तास्रतृषादिगञ्जनम् ।
सतिक्तशीतं लघु चित्तरञ्जनं सुगन्धि वृष्यं स्मरबोधि चन्दनम् ॥ ११५॥

[3]अगुरु [4]नगुरु वातश्लेष्मशीतेषु शस्तं
कटुरसमतिहृद्यं पित्तलं तिक्ततीक्ष्णम् ।
श्रवणनयनरुक्त्वग्दोषरोषप्रमोषि
प्रवरमगुरु नीरे मज्जनं यत् करोति ॥ ११६ ॥

पद्मकं शिशिरतिक्तकषायं वातलं वमिहरं लघु रुच्यम् ।
दाहकुष्ठकफपित्ततृडस्रस्फोटरुग्व्रणविसर्पविनाशि ॥ ११७ ॥

केसर–व्यङ्ग को काटता है, त्रिदोष का मंथन करता है, वमन को रोकता है, व्रण-समूह को हटाता है, कान्ति को बढाता है, शीर्षवेदना को हठात् नष्ट कर देता है ॥ ११४ ॥

चंदन–विष, क्लम तथा कफ के विकारों को तोडनेवाला एवं विदाह, पित्त, रक्त-विकार तथा तृषा आदि को दूर करता है । तिक्त, शीतल तथा लघु है । चित्तको प्रसन्न करने वाला, वृष्य, सुगंधित तथा कामोद्बोधक है ॥ ११५ ॥

अगुरु–गुरु नहीं है, यह वात, कफ तथा शीत-जन्य विकारों मे प्रशस्त, रस में कटु, अत्यंत हृद्य, पित्तकारक, तिक्त तथा तीक्ष्ण है । यह कर्ण, नेत्र तथा त्वचा के उग्र विकारों का नाश करता है । जो अगुरु जल में न डूबे वही उत्तम है–और ऐसे ही अगुरु को औषधि-व्यवहार में लेना चाहिये ॥ ११६ ॥

पद्मक-शीतल, तिक्त, कषाय, वातकर, वमि में हितकर, लघु, रुचिकारक तथा दाह, कुष्ठ, कफ, पित्त, तृषा, रक्त विकार, विस्फोट, व्रण और वीसर्प का नाश करने वाला है । ( पद्माक की नयी लकडी ही काम में लेनी चाहिये । इसकी छाल में एक विशेष प्रकार का विषैला सत्त्व मिलता है । स्तंभन तथा कटु पौष्टिक गुण इसकी लकडी में है । किंतु वेदना स्थापन गुण इसकी छाल में ही उपलब्ध होता है । आमाशय के क्षत में इसका उपयोग किया जाता है । हृदय पर मेद बढ जानेपर एक प्रकारकी कास उठती है, इस में यह गुण कारक है । पद्माख का क्वाथ करने से इसका सत्त्व उड जाता है । अतः गुनगुने पानी में इसका फांट बनाकर देना चाहिये । पद्माख को जल में घिस कर लेप करने से सूखी खाज में लाभ होता है । ) ॥ ११७ ॥

---

१–अत्रापि क्रमेणान्वयः । २–मुखच्छायाम् । ३–"काकतुण्डाकृतिः स्निग्धो गुरु, श्चैवोत्तमोऽगुरुः ।" इति परीक्षा । "अगुरुः पुंस्यपि" इत्यमरटीका । ४–लघु इत्यर्थः ।

स्यात्तिक्तं ग्राहुशीरं लघु हिममधुरं छर्दितृष्णास्रकृच्छ्रे
मांसी[1] शीता कषाया द्युतिमतिबलदा दोषवीसर्पकुष्ठे ।
शैलेयं[2] शीतहृद्यं कफदवथुविषास्राश्मरीकुष्ठकष्टे
मुस्ता संग्रहविद्धा कृमिकफपवनारोचतृष्णाज्वरास्रे ॥ ११८ ॥

कङ्कोलमुष्णं लघु तीक्ष्णतिक्तं रुच्यं मनोज्ञं श्वसनप्रहारि ।
कामप्रदं हन्ति बलासवेगं हृद्रोगदौर्गन्ध्यमरुद्विदारि ॥ ११९ ॥

हिक्कामकण्डुकफमारुतरक्तशोथ-
श्वासप्रमेहगदपीनसरुक्षु चारु ।
तन्द्राविबन्धशमनो मथनो ज्वरस्य
स्निग्धोष्णतिक्तकटुकं किल देवदारु ॥ १२० ॥

जातीफलं[3] कटुकतिक्तलघूष्णतीक्ष्ण-
स्वर्यप्रदीपनसुगन्धिमनोज्ञरुच्यम् ।
कुर्यात् तृषाविषवमिक्रिमिशोषकास-
श्वासार्तिमारुतकफानभिधावशेषान्[4] ॥ १२१ ॥

उशीर–तिक्त, लघु, शीतल तथा मधुर है। यह वमन, तृषा, रक्तपित्त तथा मूत्रकृच्छ्र में हितावह है। जटामासी शीतल, कषाय तथा बल्य है। यह शरीर के तेज को तथा मति को बढानेवाली, त्रिदोष नाशक, वीसर्प तथा कुष्ठ को शमन करनेवाली है। शैलेय, छारछरीला शिलापुष्प शीतल तथा हृद्य है। कफ, दाह, विष, रक्त, पित्त, अश्मरी तथा कुष्ठ को दूर करता है। मुस्ता, नागरमोथा-मल को बाधता है। कृमि, कफ, वात, अरुचि, तृष्णा, ज्वर एवं रक्तपित्त-विकार में उपकारक है ॥ ११८ ॥

ककोल–उष्ण, लघु, तीक्ष्ण, तिक्त, रुचिकर, मन को प्रिय, श्वासहर, कामोत्तेजक, तथा कफ, हृद्रोग, दुर्गंध और वात का नाशक है ॥ ११९ ॥

देवदारु–स्निग्ध, उष्ण, तिक्त तथा कटु है। हिक्का, आम, खुजली, वात, रक्त-विकार, शोथ, श्वास, तथा प्रमेह में उत्तम लाभ देता है। तन्द्रा तथा विबन्ध का शमन और ज्वर का मथन करता है। (इसका सार, काष्ठ तथा काष्ठ को जला कर निकाला हुआ तैल, औषधार्थ प्रयुक्त होते हैं। देवदारु का तैल तिक्त, कटु, कषाय, दुष्टव्रण शोधक, कृमि, कुष्ठ तथा वात का नाशक है। जीर्ण त्वचा के विकारों में इसका तैल खाने तथा लगाने से लाभ होता है। ज्वर में इसके प्रयोग से स्वेद आता तथा मूत्र का प्रमाण बढता है। जीर्ण आमवात में यह उपकारक है।) ॥ १२० ॥

जातीफल, जायफल कटु, तिक्त, लघु, उष्ण, तीक्ष्ण, स्वर को उत्तम करनेवाला, मन को आह्लादक, सुगन्धित, रुचिकर तथा दीपन है। यह तृषा, विष, वमन, कृमि, शोष, कास, श्वास, वात, एवं कफ का संपूर्ण नाश कर देता है ॥ १२१ ॥

---

१–मासी पिङ्गलजटाकृतिरिति । २–शिलापुष्पं 'छारछरीला' इति लोके ख्यातम् । ३–"जातिफलं सशब्दं च स्निग्धं गुरु च शस्यते" । ४–नाममात्रावशेषान् ।

जाविन्त्रिका लघु स्वाद्वी कटूष्णा रुचिवर्णदा ।
कासश्वासक्रिमिवमिनाशिनी सुरभिः सरा ॥ १२२ ॥

हिक्काशूलश्लेष्मपित्तास्रतृष्णाच्छर्द्याध्मानश्वासकासक्षयघ्नम् ।
रुच्यं नेत्र्यं स्वल्पशीतं लवङ्गं तिक्तोदग्रं पाचनं दीपनं स्यात् ॥ १२३ ॥

कबाबचीनी[2] शिशिरा प्रमेहप्रहारिणी किंचिदिवौष्ण्यदाऽपि ।
संग्राहिणी तूर्णवितीर्णमूत्रा लवङ्गभद्रत्रिपुटावदुक्ता ॥ १२४ ॥

एला[3] कासश्वासहृल्लासवाते पित्तास्रार्शोमूत्रकृच्छ्रेषु शस्ता ।
शीता लघ्वी वक्त्रसौगन्ध्यकर्त्री हृद्या वृष्या पाटवं च व्यनक्ति ॥ १२५ ॥

त्वक्[4] स्यादुष्णा तिक्ता स्वाद्वी कट्वी लघ्वी रूक्षा रुच्या ।
जन्तावामे वातव्याधौ श्लेष्मोद्रेके पाण्डौ पूज्या ॥ १२६ ॥

जावित्री - हलकी, स्वादु, कटु, उष्ण तथा रुचिकारक है । वर्णको उत्तम करती है। कास, श्वास, कृमि एवं वमन का नाश करने वाली, सुगंधित तथा सारक है ॥ १२२ ॥

लवङ्ग, ( लौंग )—हिक्का, शूल, कफ, पित्त, रक्तदोष, तृषा, वमन, आध्मान, श्वास, कास तथा क्षय को दूर करती है । रुचिकर, नेत्र को हितकर, कुछ शीतल, अत्यंत तिक्त तथा दीपन-पाचन है ॥ १२३ ॥

कबाबचीनी, शीतल मिर्च—शीतल तथा कुछ उष्ण है, प्रमेह को हरती है । यह संग्राहक, शीघ्र मूत्र लानेवाली, लौंग तथा इलायची के समान गुणवाली है । (इसके बीज और तैल उपयोग में आते हैं। बीज को चबाने से एक विशेष प्रकार की मनोज्ञ, तीक्ष्ण गंध आती है । स्वाद चरपरा होता है । और जीभ पर कुछ ठंडक प्रतीत होने लगती है । जीर्ण सुजाक और अर्श पर यह उत्तम औषधि है । मुखपाक में कबाबचीनी लाभ करती है । यूनानी मत में यह ध्वजोच्छ्राय-जनक तथा वातानुलोमक है । इसके प्रयोग से दांत तथा मसूढे मजबूत होते हैं । ) कंकोल एवं कबाबचीनी को बहुत से वैद्य एक ही मानते हैं। वस्तुतः यह दोनों भिन्न भिन्न औषधीय द्रव्य हैं ॥ १२४ ॥

एला ( इलायची )—कास, श्वास, हृल्लास, वात, पित्त तथा मूत्रकृच्छ्र में प्रशस्त है। शीतल, लघु, मुखको सुगन्धित करने वाली, हृद्य तथा वृष्य है । स्वास्थ्य की सुरक्षा करती है । ( पाटव का अर्थ स्वास्थ्य भी होता है । ) ( पचन नलिका की शिथिलता तथा प्रदाह-प्रधान विकारों में एला प्रचुर लाभ दिखाती है। अंत्र-रस कम उत्पन्न होता हो-तथा पित्त-स्राव उचित मात्रा में नहीं होता हो तब इलायची देते हैं। नाडीशूल में - २-३ ग्रेन कुनैन के साथ इलायची का प्रयोग उपकारक है । ) ॥ १२५ ॥

त्वक्, ( दालचीनी )—स्वादु, उष्ण, तिक्त, कटु, लघु, रूक्ष तथा रुच्य है । क्रिमि, आम और वात - व्याधि में, श्लेष्मा की अधिकता में तथा पांडु - रोग में पूज्य है ॥ १२६ ॥

---

१—जातिपत्री । २—अनेनैव नाम्ना प्रसिद्धा कृष्णमरिचाकृतिः । 'शीतलमरिच' इत्यपि कुत्रचिदुच्यते । ३—एला सूक्ष्मफला श्रेष्ठा । ४—'तज-दालचीनी' इति ख्याता ।

उष्णं तीक्ष्णं पिच्छिलं स्वादु पत्रमर्शोवातश्लेष्महृल्लासादि ।
उष्णं रूक्षं नागपुष्पं कषायं तृष्णाछर्दिश्लेष्मवातामनाशि ॥ १२७ ॥
एलापत्रत्वग्भिरुक्तं त्रिजातं चातुर्जातं नागपुष्पेण युक्तम् ।
रुच्यं रूक्षं तीक्ष्णमुष्णं बलासवातौ हन्यात्तद्द्वयं वह्निकारि ॥ १२८ ॥
हिमं ज्वलनदीप्तिदं रुचिकरं सरौक्ष्यं लघु
ज्वरातिसृतिनाशनं रुधिरपित्तविध्वंसनम् ।
कफव्रणरुजाहरं पृथुलदाहवेगापहं
विपाचनमवेहि तृड्व्यथितपालकं बालकम् ॥ १२९ ॥
कटूष्णं कर्चूरं कफकसनकुष्ठश्वसनक-
व्रणार्शोगुल्मोग्रक्रिमिपवनमान्द्यानि जयति ।
मरुत्कासश्वासारुचिकफगदामाग्निमृदुता-
क्षयान् गुल्मं दूरे क्षिपति लघु तालीसकमिदम् ॥ १३० ॥
गुच्छौघपुष्पं शिशिरो दृगङ्गदाहास्रपित्तक्षतनुत् सुगन्धि ।
तालादिदोषक्षपणो व्यनक्ति रागं मनोज्ञं करपाददत्तः ॥ १३१ ॥

पत्र, ( तेजपात )-उष्ण, तीक्ष्ण, पिच्छिल तथा स्वादु है। अर्श, वात, कफ और हल्लास को दूर करता है। नागकेसर उष्ण, रूक्ष, तथा कषाय है। तृष्णा, वमन, कफ, वात तथा आव का विनाशक है ॥ १२७ ॥

त्रिजात-इलायची, तेजपत्र तथा तज इन तीनों के एकत्र-मिश्रण को त्रिजात कहते हैं। इसमें नागकेसर मिलाने से- यह चातुर्जात कहलाता है। यह दोनों ही रुचिकर, रूक्ष, तीक्ष्ण, तथा उष्ण हैं, कफ-वात नाशक तथा दीपन हैं ॥ १२८ ॥

बालक ( सुगंध वाला )-शीतल, जठरानल-प्रदीपक, रुचिकर, कुछ रूक्ष, लघु, ज्वर तथा अतीसार नाशक, रक्त-पित्त-संहारक, कफ-पित्त शामक, अत्यंत दाह के वेग का निवारक, पाचक तथा तृषा से व्यथित का पालक है ॥ १२९ ॥

कर्चूर-कटु, उष्ण, कफ, कास, श्वास, कुष्ठ, व्रण, अर्श, असह्य गुल्म, क्रिमि, वात तथा अग्निमांद्य का नाशक है। तालीस-पत्र-वायु, कास, श्वास, अरुचि, कफ विकार, आव, मंदाग्नि, क्षय तथा गुल्म को मिटाता है और लघु है। ( तालीसपत्र आक्षेप-निवारक है तथा अपस्मार में लाभ दिखाता है। ) ॥ १३० ॥

गुच्छौघ-पुष्प ( मेंहदी )-शीतल तथा नेत्र और अंग के दाह को शमन करती है। रक्तपित्त तथा व्रण को मिटाने वाली एवं सुगंध-युक्त है। अशुद्ध हरताल

---

१-तेजपत्रम्। २-तालीसपत्रम्। ३-'मेंहदी' इति नाम्ना लोके व्यवह्रियते।
किंच— "पालाशपीतं हि यदीयपत्रं पिष्टं पयःशावितमङ्गनाभिः ।
प्रलिप्यते पाटलपाणिपादे ( क ) म्लेच्छैस्तु पालिप्पलायनार्थम् ॥"
४-अशुद्धहरितालादिभक्षणजनितकुष्ठव्रणादिदोषशमन इत्यर्थः । ( क ) अत्र निमित्ते सप्तमी।

बलासवातग्रहवान्तिहिक्काशिरोर्त्तिशैथिल्यमयं[1] निमित्तम् ।
भेत्तुं क्षमः स्निग्धवलक्षतीक्ष्णो मया प्रयुक्तः खलु लोहवाणः[3] ॥ १३२ ॥

त्वच्यः कटुः किं च विशेषतीक्ष्णः पाने विलेपेऽपि हिमस्वभावः ।
पित्तं बलासं दरमप्युदीर्णं यूकां ज्वरं कुन्दरुकः[4] क्षिणोति ॥ १३३ ॥

कट्टीरसंज्ञको[5] गुन्द्रः संग्राही कटुको हिमः ।
रूमजो[6] मस्तकीगुन्द्रो[7] दशनस्थिरताकरः ॥ १३४ ॥

यस्य वृक्षस्य यो गुन्द्रः स प्रायस्तद्गुणागुणः ।
विशेषात् पुष्टिदो ग्राही गुरुरस्थिबलप्रदः ॥ १३५ ॥

रुन्धन् दोषगतिं जयन् स्वरगदं पामां क्षिपन् दूरतो
वह्निप्लुष्टरुजं हरञ्छिशिरतां तन्वन् गुरुत्वं दधत् ।

आदि के सेवन से उत्पन्न विकार को मिटाती है। हाथ एवं पावों में लगाने से अरुण-वर्ण अर्पण करनेवाली तथा चित्तकी आह्लादक है ॥ १३१ ॥

लोहवाण ( कोडिया लोवान )-यह स्निग्ध, श्वेत तथा तीक्ष्ण लोहवाण कफ, वात-विकार, वमन, हिक्का, शिरोवेदना तथा स्वकर्म-जन्य उपस्थ के शैथिल्य का भेदन करने में साक्षात् वाण के समान है। यह अनुभूत प्रयोग है ॥ १३२ ॥

कुन्दरुक ( शल्लकी-निर्यास ), त्वचा को हितकर, कटु, सविशेष-तीक्ष्ण, पान तथा लेप में शीतल, पित्त, कफ, ज्वर, यूका तथा वेदना का शामक है। ( यह शल्लकी-वृक्ष का गोंद है, वर्ण में श्वेत होता है। यह गन्धाविरोजा का ही एक भेद है, गुण भी दोनों के समान हैं। ) ॥ १३३ ॥

कट्टीर-गुन्द्र ( कतीरा गोंद ), ग्राही, कटु तथा शीतल है। रूमी-मस्तकी गोंद, दांतों को स्थिर ( मजबूत ) करता है ॥ १३४ ॥

जिस वृक्ष का जो गोंद होता है वह प्रायः गुण-दोष में भी उसी वृक्ष के गुण-दोष के तुल्य होता है। विशेष करके संपूर्ण-प्रकार के गोंद पुष्टिकारक, ग्राही, भारी तथा अस्थियों को बल देने वाले कहे गये हैं ॥ १३५ ॥

राल-दोषों की गति को रुद्ध करती हुई, स्वरभंग पर विजय प्राप्त करती हुई, पामा को दूर फेंकती हुई, अग्नि से दग्ध की वेदना को हरती हुई, शीतलता देती हुई, गुरुता को लिये हुये शूल के भय को भेदती हुई, व्रण को अभिभूत करती, विसर्पादि

---

१–हस्तक्रियादिजनितमुपस्थशैथिल्यमिति । २–लक्ष्यं भेद्यमिति यावत् । "निमित्तादपराद्धेषो" इति माघः । ३–अयं निर्यासविशेषो यव( जावा )द्वीपभवो लोके 'कोडिया लोवान' इति प्रसिद्धो धूपादिप्वतीवोपयोगी । पद्यमत्र रत्नमालायाम् । ४–शल्लकीनिर्यासः । ५–'कतीरा गोंद' इति प्रसिद्धः । ६–रूमदेशोत्थः । ७–'मस्तकी गोंद' इति प्रसिद्धः पीतवर्णः ।

भिन्दञ्छूलभयं व्रणानभिभवञ्छिन्दन् विसर्पादिका-
त्रालो भाति समाचरन्नतिसृतौ शार्दूलविक्रीडितम् ॥ १२६ ॥

इति सुगन्धिवर्गः ॥ ३ ॥

को छेदती तथा अतीसार को रुद्ध करती हुई शार्दूल-विक्रीडित का अनुसरण करती हैं। (ग्रंथकार ने 'शार्दूल-विक्रीडित' वृत्त में 'राल' के बहुविध गुण-धर्म का यह वर्णन किया है। शार्दूल-विक्रीडित का शब्दार्थ है 'सिंह-क्रीडा'। राल की गुण धर्म-मय क्रियाओं को वैद्य महाकवि श्रीकृष्णरामजी ने 'शार्दूलविक्रीडित' के समान बताते हुये-छंद का नामोल्लेख भी साथ ही साथ कर दिया है। यह पद्धति वाग्भट ने भी अपनायी है। यथा-हिंगूग्राविडङ्गुण्ठ्यजाजिविजयावाक्याभिधानामयैश्चूर्ण कुम्भनिकुम्भमूलसहितैर्भागोत्तर वर्धितैः । पीतं कोष्णजलेन कोष्ठजरुजो गुल्मोदराद्यानयं शार्दूलं प्रसभं प्रमथ्य हरति व्याधीन् मृगौघानिव'। यहां 'शार्दूलविक्रीडित' वृत्त में 'वृत्त का नाम' 'शार्दूल' भी उल्लिखित हुआ। इसे रचना-कौशल कहते हैं। अस्तु, शक्कर के साथ राल का चूर्ण आव तथा रक्तातिसार में उत्तम लाभ दिखाता है। उपजिह्वा के बढ़ने पर इसके चूर्ण का मर्दन उपकारक है।) ॥ १२६ ॥

सुगन्धि-वर्ग समाप्त ॥ ३ ॥

## अथ पुष्पवर्गः[3] ।

दाहोदन्यास्रविस्फोटविसर्पगरलादिषु ।
मृद्नाति मधुरं वर्ण्यं कमलं कम्[4]लं न हि ॥ १२७ ॥

पुष्प-वर्ग ।

कमल तृषा, दाह, रक्तपित्त, विस्फोट, विसर्प, गरल आदि में से किसे यथेच्छ नष्ट नहीं करता? यह मधुर है एवं वर्ण को उत्तम करता है। (श्वेत कमल को पुंडरीक, रक्त कमल को कोकनद या राजीव एवं नीलकमल को इन्दीवर कहते हैं। श्वेत की अपेक्षा रक्त एवं नीलकमल न्यून गुण वाले होते हैं। सूर्य-विकासी कमल के बीज को कमलगट्टा कहते हैं। रात्रिविकासी कमल को कुमुद कहते हैं। इसके फल-कोष में सरसों के समान आरक्त दाने होते हैं जो सूखने पर कृष्णवर्ण हो जाते हैं। इसके लड्डू हलके तथा शीघ्रपाची होते हैं। कमल पुष्पों की पखुडियों के बीच बीच पीताभ जीरे जैसा द्रव्य कमल-किंजल्क, केसर कहलाता है, एवं पीतवर्ण के धूलिकण कमल-रेणु रज कहे जाते हैं। फूलों के पूर्ण विकास काल में एक कोष की उत्पत्ति होती है

---

१-शालनिर्यास । २-सिंहचेष्टित छन्दोविशेषश्च । इति सुगन्धिवर्गः । ३-घ्राणेन्द्रियसतर्पकत्वेन पुष्पवर्गः सुगन्धिवर्गानन्तरं सदर्भ्यते । ४-कम् अलमिति च्छेदः क नाल मृद्नातीति योजना ।

लघुशिशिरगुणाऽथ शुक्रकर्त्री कटुकरसा रुचिरा त्रिदोषहर्त्री ।
पृथुतररुधिरातिसारहन्त्री बलमहसोः शत[1]पत्रिका सवित्री ॥ १३८ ॥

त[2]रुणी शिशिरा हृद्या शुक्रला स्रंसिनी मनाक् ।
त्रिदोषशमनी वर्ण्या दाहपित्तास्रनाशिनी ॥ १३९ ॥

जा[3]तीयुगं मस्तकनेत्रवक्त्ररदार्तिकुष्ठास्रविषेषु शस्तम् ।
यू[4]थीयुगं चापि तथैव किं तु व्रणं विशेषाद्विकलीकरोति ॥ १४० ॥

कफानिलासृग्विषजन्तुकृच्छ्रपित्तापदो गन्धफ[5]ली पिनष्टि ।
दन्त्यो विषश्वित्रकृमिव्यथाघ्नोऽनुष्णः कषायो हरिकेस[6]रोऽपि ॥ १४१ ॥

कषायलवणस्वादुर्नीपो रूक्षो हिमो गुरुः ।
बलासस्तन्यपवनप्रदो विष्टम्भकः सरः ॥ १४२ ॥

जिसमें वीज निकलते हैं। इन्ही कच्चे बीजों को कमलगट्टा कहते हैं। इसकी पेया से वमन, हिचकी तथा प्रदर बंद होता है। कमल की पंखुडियां हृदय संरक्षक तथा रक्त-संग्राहक है। रक्तार्श, अत्यार्तव और दाह में कमल-केसर, मिश्री तथा मक्खन के साथ देते हैं। गर्भिणी के गर्भाशय से रक्तस्राव में कमल के फांट से लाभ होता है। कमल के फूल, चंदन, रक्त-चंदन, खस, मुलहठी तथा नागरमोथा का क्वाथ मिश्री के साथ, पित्तज्वर की उत्तम औषधि है। ) ॥ १३७ ॥

शत-पत्रिका (सेवन्ती गुलाब) लघु, शीतल, शुक्रल, रस में कटु, रुचिर, त्रिदोष-शामक तथा तीव्र-रक्तातिसार का नाशक है। बल तथा तेज को बढाता है ॥ १३८ ॥

तरुणी ( गुलाब पुष्प ) शीतल, हृद्य, शुक्रल, कुछ सारक, त्रिदोष शामक और वर्ण्य है तथा दाह, पित्त एवं रक्त दोष को दूर करता है ॥ १३९ ॥

जातीपुष्प ( श्वेत तथा पीत चमेली और सोन चमेली दोनों ही ) मस्तिष्क मुख, नेत्र तथा दांत की वेदना को मिटाता है। कोढ, रक्त-विकार तथा विषमें लाभ-दायी है। दोनों प्रकार की जूही-जुही तथा सोनजुही भी गुण में चमेली के समान ही हैं। विशेषतया व्रण में उपकारक हैं ॥ १४० ॥

गन्धफली ( चम्पा पुष्प ) कफ, वात, रक्तदोष, विष, कृमि, मूत्रकृच्छ्र तथा पित्त व्याधि को पीस डालता है। हरिकेसर ( बकुल पुष्प ) दन्त्य है, विष, श्वित्र तथा कृमि की व्यथा मिटाने वाला, अनुष्ण एवं कषाय है ॥ १४१ ॥

नीप ( कदंब पुष्प ) कषाय, क्षारयुक्त, स्वादु, रूक्ष, शीतल, तथा गुरु है। कफ तथा वातकर, विष्टंभी, सारक एवं स्तन्य है ॥ १४२ ॥

---

१–श्वेतपुष्पा तरुणी 'सेवन्ती गुलाव' इति प्रसिद्धा। २–लाक्षापुष्पा तरुणी 'गुलाव' नाम्ना लोकव्यवहृता। ३–श्वेतपीतपुष्पभेदात्। 'चमेली-सोनचमेली' इति प्रसिद्धम्। ४–इदमपि तथैव 'जुही-सोनजुही' इति मालाकारैराकार्यते। ५–चम्पक-कलिका। ६–बकुलः 'बोलसरी' इति प्रसिद्धः।

केतकैस्तिक्तकटुकलघुभावात् कफापहः ।
तिक्तोष्णामोदबहुला नेत्र्या काञ्चनकेतकी ॥ १४३ ॥
रक्तपित्तशिरोबाधाविषघ्नः प्रतिविष्णुकैः ।
माध्याह्निकैस्तु सग्राही कफहृद्वातपित्तहृत् ॥ १४४ ॥
हृद्या सग्राहिणी केश्या कफमारुतजिज्जपा ।
सुलभा पवनश्लेष्मकुष्ठकृच्छ्रास्रशूलनुत् ॥ १४५ ॥

केतक ( केवडा ) तिक्त, कटु, लघु और कफहर है। काचन केतकी तिक्त, उष्ण, अत्यत सुगधयुक्त तथा नेत्रों को हितकर है। ( केवडे के मूल, पुष्प तथा फल व्यवहार में आते हैं। मूलक्षार १-२ माशे, पुष्प प्राय ५-१० तोले मात्रा में लेना चाहिये। केवडा घर्मकारक तथा आक्षेपनिवारक है। मूर्च्छा तथा भ्रम में इसका प्रयोग होता है। जीर्ण तथा नूतन शिरोवेदना में लाभदायी है। कर्णशूल अथवा पूतिकर्ण में इसके तैलबिंदु डालने से शाति मिलती है। केतकी के मूल को दूध के साथ पीस कर सेवन करने से गर्भस्राव की शका नहीं रहती। यह शीतवीर्य है। ज्ञानेन्द्रिय, हृदय एव मस्तिष्क को बल देता है। रक्त की तीक्ष्णता एव हृदय की धडकन में लाभदायी है। ) ॥ १४३ ॥

प्रति-विष्णुक ( मुचुकुन्द, क्षत्रवृक्ष )-रक्तदोष, शिरोवेदना तथा विष का नाश करता है। माध्याह्निक ( दुपहरिया, बप्पोरियो )-ग्राही, कफनाशक तथा वात-पित्तनाशक है ॥ १४४ ॥

जपा ( गुडहल )-हृद्य, ग्राही, केश्य, कफ-वात शामक है। सुलभा ( तुलसी ) वात, कफ, कुष्ठ, मूत्रकृच्छ्र, रक्तदोष तथा शूल को दूर करती है। ( गुडहल के पुष्प प्रयोग में आते हैं। पुष्प-कल्क १-२॥ तोला तक लिया जा सकता है। गुडहल के फूलों को कृष्ण-गाय के मूत्र में पीसकर लगाने से सिर की गज में लाभ होता है तथा बाल बढते हैं। जपा-पुष्प की १०-१२ कलिया दूध में पीस छान कर पीने से, तथा केवल दूध पीकर रहने से-प्रदर मिटता है-'कृष्णगवीमूत्रयुतैः पिष्टैरालेपितैर्जपाकुसुमैः ॥ शतमखलुप्त नश्यति भवन्ति केशाश्च तत्र घना' रा निघण्टु। 'कलिका क्षीरसपिष्टा जपाविटपजा पिबेत्। दश द्वादश वा, नारी प्रदरार्ता पयोऽशनी' -गदनिग्रह। तुलसी शीत-प्रधान रोगों में दी जाती है। ज्वर में इसका स्वरस काली मिर्च के चूर्ण के साथ, सर्वांग-वेदना एव सधिशोथ में अजवायन और सभालु के साथ देने से अच्छा लाभ होता है। इसका स्वरस वमन बद करता तथा दस्त साफ लाता है। अश्मरीशूल, तथा बस्तिशोथ में इसके बीजका हिम दूध तथा शक्कर के साथ दिया जाता है। ) ॥ १४५ ॥

---

१-क्रकचच्छदः 'केतकी, केवडा' इति ख्यातः । २-मुचुकुन्दः । ३-'दुपहर्‍यो', 'बप्पोरिओ' इति च ख्यातः । ४-सुकुमाराऽतिलोहितपुष्पा 'ओडल, जासूल' इति प्रसिद्धा । ५-तुलसी।

विषशूकप्रभृतिविषक्रिमिकुष्ठबलासवातजिन्मरुकः[1] ।
ग्रहकुष्ठरक्तकण्डूविषत्रिदोषापहो दमनः[2] ॥ १४६ ॥
सेवन्तीतरुणीसहस्रमिहिरव्याघ्रीबलाधातकी-
पीकादण्डसुवर्णशाल्मलिजपाफूकाम्रबब्बूलजाः[3] ।
स्वस्वप्रत्ययगैर्विशिष्य[4] सुमनःकन्दा अमन्दा गुणैः
किंतूच्चै रुचिसौमनस्यमहिताः सौम्याः सितासङ्गतः ॥ १४७ ॥
प्रसूनकन्दविषये[5] पुष्पेभ्यस्त्रिगुणा सिता ।
वर्षं सूर्यातपः सिद्धौ त्रुटिक्षेप इति स्थितिः ॥ १४८ ॥

मरुक (मरवा) विष-शूक आदि विषाक्त जन्तुओं के विषका, कृमि, कुष्ठ, कफ तथा वात का नाश कर देता है। दमन (दमनक) ग्रह, कुष्ठ, रक्तदोष तथा त्रिदोष को दूर करता है ॥ १४६ ॥

सेवतीगुलाब, गुलाब, सूरजमुखी, आकडा, व्याघ्री, बला, धाय, सेहुण्ड, अमलतास, सेमल, गुडहल, अफीम, बबूल आदि के पुष्पों से तथा आम्र की मंजरी आदि से बनाये गये गुलकंद, अपने अपने पुष्पों के गुणों के समान ही गुणयुक्त होते हैं। किंतु, यदि इनमें मिश्री मिला दी जाये तो ये विशेष रुचिकर, सुगन्धयुक्त तथा गुणों में अधिक हो जाते हैं ॥ १४७ ॥

गुलकंद बनाने में पुष्प से तिगुनी मिश्री लेनी चाहिये। एकवर्षपर्यंत सूर्य-ताप में पकने से गुलकन्द तैयार-सिद्ध होता है। इस तरह सिद्ध हो जाने पर इलायची का चूर्ण इसमें डालना चाहिये ॥ १४८ ॥

---

१—'मरवा' इति प्रसिद्धः पर्णाशभेदः। २—दोनाप्रसादः। ३—सितया सह पुष्पकलिकादिम्रक्षणजातस्य 'गुलकन्द'नाम्ना यवनवैद्यैः प्रसिद्धीकृतस्य साधारणो गुणज्ञानोपायः; अत्र च सहस्रं 'गैन्दहजारा' इति प्रसिद्धम्। मिहिरोऽर्कः। इषीका 'तुलियाथोर,' दण्डः 'दण्डाथोर' इति। सुवर्णः कृतमालः। आफूकम् अफीमपुष्पम्। ४—स्वस्वोपादानगतैरित्यर्थः। ५—तत्साधनार्थं परिभाषेयम्। निघण्टुसारे त्वन्यथा परिभाष्यते यथा—

"पिष्ट्वादौ कलिका द्विघ्ने स्वादौ क्षिप्त्वा करैस्ततः।
घृष्ट्वा घृतेऽभ्रेऽहोरात्रैः खाब्धिसंख्यैः प्रजायते।
तत्तद्वृक्षगुणः कन्दो नूत्नः श्रेष्ठो गुणाधिकः।" इत्यादि

होलामहोत्सवे मुक्तकमुक्तावलौ वा श्रीगुरुभिर्देशभाषाबन्धेन मादकोऽपि सुमकन्दः स्वीयदेशभाषावृत्तेन वर्णितः। यथा—

"मिश्री लेकर वंशलोचन सही तामें मही डारिकै
भङ्गाको घृतदे गुलाबदल औ एला मिला दीजिये।
पीछे पात्रविषे पचीसदिन लों नीके जमा कीजिये
लीजे ये गुलकन्द फेर अगरो कीजे कलाकन्दतैं" इति।

क्षुधाऽथवा दोष इति स संशये कांस्य सतोयं ह्यविनाभि वर्तयेत् ।
स्वास्थ्ये मनाक् पथ्यमरं प्रदापयेन्नो चेत् पुनर्लङ्घनमेव कारयेत् ॥ १० ॥

योगसख्या

१ एरण्डराम्नासिपितीक्ष्णपत्रकैः सकृष्णजीरत्रुटिनागकेसरैः ।
कषायकः पाचनदीपनः परः पितामहैर्मेऽयमुदाहृतो नवः ॥ ११ ॥
२ अमृताचपलाङ्घ्रिविश्वतोयं पिवतः स्यात् पवनज्वरः कुतोऽयम् ।
३ अथ नागरधान्यदेवदारुबृहतीसाधिततोयमत्र चारु ॥ १२ ॥
४ पीयूषव्रततिवरीजलं गुडेन पीतं सञ्जयति मरुज्ज्वरं क्षणेन ।
५ गोपैस्त्रीमिसिपिमधुराभिधोपकुल्याकौन्त्यः स्युस्तरलतराक्षि ! पूर्वतुल्याः
६ द्राक्षामिसिपिङ्कीतकलार्नपस्साशम्पाकपोटासुमकन्दसिद्धः ।
सितासहायः कुरुते कषायः पित्तज्वरानाहविदाहहानिम् ॥ १४ ॥

रुद्रावतार के रूप में जिसकी स्तुति देवगण भी करते हैं, जिसने भगवान शंकर का उपहास करनेवाले दक्ष का दमन किया, वह ज्वरनामधारी, अपथ्य सेवी को अत्यंत त्रास देने वाला परम वीर 'वीरभद्र' मेरे ऊपर कृपा करे। जब यह शंका हो कि यह मनुष्य क्षुधा से पीडित है, अथवा रोग से तब उसकी नाभिप्रदेश पर जलपूर्ण कांस्य-पात्र रखना चाहिये। यदि जल में कुछ भी विकृति न हो तो समझ लेना चाहिये कि वह क्षुधार्त है तथा शीघ्र ही पर्याप्त मात्रा में उसे पथ्य भोजन कराना चाहिये। जल के विकृत होने पर उसे रोगार्त जानकर लंघन ही करना उचित होगा ॥ ९–१० ॥

एरंड, रास्ना, सौंफ, पोदीना (अथवा तेजपत्र), काला जीरा, इलायची और नागकेसर इनका कषाय उत्तम पाचनदीपन है। यह नूतन प्रयोग मुझे मेरे पूज्य पितामह विष्णुरामजी से प्राप्त हुआ है ॥ ११ ॥

गुडूची, पिप्पलीमूल और शुंठि से सिद्ध जल का पान करनेवाले को वातज्वर कहां हो सकता है? अथवा शुंठि, धनिया, देवदार और कण्टकारी से सिद्ध किया गया पानी वातज्वर में प्रशस्त कहा गया है ॥ १२ ॥

शतावरी एवं गुडूची से साधित जल में गुड मिला कर पीने से वातज्वर क्षण में नष्ट हो जाता है। हे अतिचपल नेत्रवाली! सारिवा, सौंफ, द्राक्षा, पिप्पली तथा रेणुक-बीजद्वारा सिद्ध-जल भी पूर्ववत् गुणकारक होता है ॥ १३ ॥

द्राक्षा, सौंफ, मुलेठी, खूबकला, बनप्सा, अमलतास, चिरपोटा और गुलकंद इनसे सिद्ध कषाय में मिश्री मिला कर पीने से पित्तज्वर, आफरा और दाह क्षीण हो जाते हैं ॥ १४ ॥

---

१–तीक्ष्णपत्र 'पोदीना' इति प्रसिद्धम्। २–पिप्पलीमूलम्। ३–सारिवा। ४–द्राक्षा। ५–मधुयष्टि। ६–मरुज्ज्वरघ्न। ७–मधुकम्। ८–'खूबकला' इति लोके यवनवैद्यैः प्रचारितनामधेया। ९–'चिरपोटा, मको' इति ख्याता। १०–गुलकन्द। स च गुलाबपुष्पजो व्याधिघातपुष्पजो वाऽत्र ग्राह्यः।

७ प्रेयस्याह्वय पद्मजं दयित ! (क)स्वर्णोपमेयद्युते !
संबुद्धिं वद दुर्जनस्य किमु(रे)कः सूक्ष्मवाच्यस्त्वणुः [अणुः]।
त्रातः को हरिणा (करेणु)रथ स त्यक्त्वाऽधुनाऽऽद्याक्षरं
वक्तव्यो हरिणाक्षि ! (रेणु)रिति तत्क्काथोऽत्ति पित्तज्वरम् ॥ १५ ॥

८ नयनचुलुकनीये ! तानि पेयानि पुंसा
ज्वररयरुजि चत्वार्यौषधानि प्रपाच्य।
रसिक ! कथय तेषां नामधेयानि मह्यं
शृणु शशिमुखि ! 'सिश्री, सौंफ, मको, बनप्सा' ॥ १६ ॥

९ बादरदलकल्कं जललुलितं पूतं प्रमथ्य फेनान्तम्।
लवणं किमपि विकीर्य क्वथितं पिब विहितपित्ततापान्तम् ॥ १७ ॥

पित्त-ज्वर में रेणु (कमल-केसर अथवा पित्तपापडे) का क्वाथ-प्रशस्त माना जाता है। इसी प्रयोग को प्रस्तुत श्लोक में विलक्षणरूप से व्यक्त किया गया है। किसी पित्तज्वरित की चिकित्सार्थ एक युवति वैद्य के पास जाती है। वैद्य-मस्त-प्रकृति के हैं-वह सीधी रीति से उपरोक्त प्रयोग न बताते हुये पूछते हैं। हे सुंदरी ! रुग्ण के लिये पद्मज (कमल-रेणु अथवा पित्तपापडे) का आह्वान करो'। स्त्री बराबर न समझने के कारण पूछती है। 'यह स्वर्ण-वर्ण-तेज वाला' का (ब्रह्मा) है क्या ? (पद्मज का अर्थ ब्रह्मा भी होता है।) वैद्य उसकी अज्ञानता समझ गये; अतः फिर पूछते हैं। अच्छा, कहो, दुष्ट का क्या संबोधन है ? सुंदरी कहती है 'रे'। वैद्य पुनः प्रश्न करते हैं। 'सूक्ष्म-वाच्य कौनसा शब्द है' ? उत्तर मिलता है 'अणु'। इस तरह 'क रे अणु' यह तीन शब्द कहलवा कर, वैद्यराज, युवती को अपने अभिप्रेत औषधीय द्रव्य-वाचक शब्द के और भी निकट लाते हुये पुनः पूछते हैं 'अच्छा, बताओ भगवान् 'हरि ने किस की रक्षा की' ? उत्तर मिलता है 'करेणु' (हाथी) की'। वैद्य महोदय प्रसन्न होते हुये कहते हैं, हे सुंदरी ! रोगी से कहो कि 'करेणु'के आदि अक्षर 'क' को छोडकर अवशिष्ट शब्दवाच्य 'रेणु' का क्वाथ पीएं; यह पित्तज्वर को मिटा देगा। (चरक ने पद्म-किंजल्क-केसर को रक्त-पित्त-हर औषधियों में प्रधान माना है। यथा—'उत्पलकुमुदपद्मकिंजल्कः संग्राहिकरक्तपित्तप्रशमनानाम्'—च. सू. अ. २५) ॥ १५ ॥

हे चपल-नेत्रवाली ! 'ज्वर-वेग से पीडित को चार औषधियों का क्वाथ सिद्ध करके पीना चाहिये'। हे रसिक ! 'उनके नाम तो कहिये' हे चंद्रमुखी ! उनके नाम ये हैं 'मिश्री, सौंफ, मको और बनप्सा' ॥ १६ ॥

बेर के पत्तों को महीन पीस उसमें पानी मिला कर छानलें। फिर उसे तब तक

---

१–अस्य योगस्य प्रसिद्धत्वेऽपि विच्छित्तिविशेषदर्शनार्थमभिधानम्। २–इदं संस्कृत-प्राकृतजातेरुदाहरणम्। यदुक्तं विदग्धमुखमण्डने–"भाषाभिश्चित्रितं यत् स्यात् संस्कृत-प्राकृतादिभिः। सन्तश्चित्रं तदिच्छन्ति संशुद्धं त्वेकभाषया॥" इति। एवमग्रेऽप्यनेकभाषा-निबद्धानां पद्यानां तथा चित्रगुच्छकोक्तचतुर्भाषानिबद्धपद्यस्यापि चित्रत्वमवधेयम्।

१० भार्गीकुलिञ्जनकिराटशटीमरीचदेवद्रुदीप्यचविकानलकुष्ठविश्वैः ।
सिंहीसुधावततिपौष्करशृङ्गिकाद्यैः कृत कफज्वरजयी सकण. कषायः ॥ १८ ॥
११ देवदारुबृहत्यग्निशुण्ठीपौष्करसाधित. ।
कषायो वारयेद्वायुमहायं श्लैष्मिकं ज्वरम् ॥ १९ ॥
१२ मौक्तिकसुवर्णगिलन लवङ्गमण्डूकपर्णिकातोयम् ।
मक्षीगीतकषायो वज्रोऽन्न मौक्तिकज्वरे शस्तम् ॥ २० ॥
१३ सचूष्य भुक्तमसकृन्नवमृदुलसिलिन्द्रमोदिनीमूलम् ।
मौक्तिकपरज्वररुजं जयति न किं झटिति गाढतरमूलम् ॥ २१ ॥
१४ वनप्सिकाशार्करसंगतात्मना किरातपीयूषलतासृतेन यः ।
द्विसंध्यमासप्तदिनं पिबेत् कला न तस्य जीर्णज्वरनिर्मिता रुज ॥ २२ ॥
१५ धान्यनागरनिर्यूह सनिम्बूकाम्बुशार्कर ।
शारद ज्वरमह्नाय प्रसह्य हरतेतराम् ॥ २३ ॥

मथते रहें जब तक फेन न निकलने लगें। जब फेन खूब उभर आयें तब उसमें थोडा सैंधव डाल कर उसे उतार कर पी जावें। इससे पित्त-जन्य ताप का अन्त हो जाता है ॥ १७ ॥

भारगी, कुलिंजन, चिरायता, कपूरकाचरी, मिर्च, देवदार, अजवायन, चव्य, चित्रक, कूठ, शुण्ठि, बडी कण्टकारी, गुडूची, पुष्करमूल और अति-विषा (अथवा काकडासींगी) इनके कषाय में थोडा पिप्पली चूर्ण मिलाकर पीने से कफ-ज्वर पर विजय प्राप्त होती है ॥ १८ ॥

देवदार, बृहती (बडी कण्टकारी) चित्रक, सूठ तथा पुष्कर-मूल से सिद्ध कषाय कफ-वात ज्वर को हटा देता है ॥ १९ ॥

मोती और स्वर्ण का निगलना, लौंग और मण्डूकपर्णी से सिद्ध जल का पान, दो या तीन मक्खियों का कषाय एव बाजरे (बाजरे के फूले) का सेवन, मोतीझरे में प्रशस्त है। बबूल वृक्ष की नूतन कोमल जड को बारबार चूस कर, उसके रस सहित, चबाकर खाजाने से मोतीझरा ज्वर, जड सहित उखड जाता है ॥ २०-२१ ॥

चिरायता और गुडूची के कषाय में वनप्सा का शार्कर मिलाकर उकालें। इसके अनुपानपूर्वक स्वूबकला की फाकी लें। इस तरह सुबह सायंदो बार, सात दिवस पर्यंत प्रयोग से जीर्णज्वर जन्य वेदना दूर होती है। (वनप्सिका शार्कर की निर्माण विधि अग्रिम श्लोक २४ में देख लें।) ॥ २२ ॥

धनिया और सूठ के कषाय में निंबू का शर्बत मिलाकर पीने से शरद् ऋतु-जन्य ज्वर शीघ्र ही दूर हो जाता है ॥ २३ ॥

---

१-अनेनैव नाम्ना प्रसिद्धो वचाभेद । २-गुडूची । ३-ब्राह्मी । ४-मक्षिकाहिम । मक्षिकाया द्वयं त्रय वा । ५-'बाजरा' इति प्रसिद्ध शालिविशेष । ६-'मधूरा, मोती-झरा' इति च लोकप्रसिद्धे सन्निपातज्वरविशेषे । ७-बब्बूलविशेष । ८-शरद्भवम् ।

१६ पञ्चाशन्मरिचानि विश्वशकलं प्रस्थाम्बुनीरे पचेत्
क्काथे सांसिनिषेदुषि प्रविकिरेत् स्फोटान् सिताया बहून्[3]।
उत्पद्येत यदा पुनःक्कथनतस्तत्रार्धतन्तूद्गमः
सिद्धं सावृतिरुष्णमेव हि पिबेच्छीतज्वरोच्छित्तये[5] ॥ २४ ॥

१७ द्राक्षाकलागुडूच्यः प्रत्येकं तोलकोन्मिलिताः[6]।
गद्याणः कासिन्याः क्काथः सर्वज्वरान् हन्ति ॥ २५ ॥

१८ कुडवकुलत्थक्कथितं पाथः कोष्णं विशिष्य निष्पीतम्।
शीतज्वरं विजयते रेकं वा वान्तिमुद्भाव्य ॥ २६ ॥

१९ नीरे सितांसुहृदि तिष्ठति पादशेषे
निक्षिप्य कालजैरणं[11] त्रिपुटां[12] त्वचं[13] च।
वाष्पं पिधाय नखरोष्णं[14] निपीतमुच्चै-
रुद्भाव्य घर्मसलिलं ज्वरमाशु हन्ति ॥ २७ ॥

पचास मरिच और सूंठ के एक टुकडे को सोलह तोला जल में उकालें। अर्धावशिष्ट जल में बहुत से पतासे, कषाय मधुर बन जाये उतने, डालकर उसे पुनः उकालें। आधे तार जितनी चासनी हो जाये तब उसे उतारकर कुछ शीतल होने पर पीजायें। इसका पान करके एक चद्दर ओढकर सो जावें। इस तरह करने से शीतज्वर नष्ट हो जाता है ॥ २४ ॥

द्राक्षा, खूबकला तथा गुडूची प्रत्येक एक एक तोला एवं कासिनी छह माशा लेकर कषाय सिद्ध करलें। इससे सभी प्रकार के ज्वर नष्ट होते हैं। सोलह तोला भर कुलथ को पानी में उकाल लें। इस क्काथ को कुछ गरम गरम ही पी जाने से विरेक अथवा वमनपूर्वक शीतज्वर उतर जाता है ॥ २५-२६ ॥

एक प्रस्थ जल में चार तोला मिश्री मिलाकर उसके चतुर्थ भागावशिष्ट क्काथ में एक तोलाभर काला जीरा, पांच इलायची तथा तीन गुंजा भर दालचीनी के चूर्ण को डाल कर शीघ्र ही ढकदें जिससे बाष्प न उड जाये। कवोष्ण होने पर उसे पी जायें। प्रचुर स्वेदपूर्वक शीतज्वर शीघ्र नष्ट होता है ॥ २७ ॥

---

१-अर्धावशिष्टे। २-'पतासा' इति प्रसिद्धान्। ३-यावद्भिर्माधुर्यं तावन्त इत्यर्थः। ४-काथं पीत्वा तूलवस्त्रावृतः शयीतेति तत्त्वम्। ५-सायमिति शेषः। ६-अष्टरक्तिकद्वादशमाषकैस्तोलकम्। ७-माषषट्कं, 'गद्याणो माषकैः षड्भिः' इति वचनात्। ८-सामान्यपरिभाषया कुडवकुलत्थानां क्काथः कार्यः। ९-प्रस्थप्रमाणे। १०-सिता पलप्रमाणा। ११-'कालाजीरी' इति प्रसिद्धमक्षप्रमाणम्। १२-एलापञ्चकम्। १३-वल्लप्रमाणम्। १४-कोष्णं लोके 'नोंनिवाया' इति प्रसिद्धम्।

२० पटपिहिते पात्रमुखे सम समाकीर्य कारवीमार्द्रीम् ।
तदुपरि विमुच्य गगनं शिखिनाऽर्कं पातयेज्ज्वरार्तिघ्नम् ॥ २८ ॥

२१ पुटस्विन्नामरिष्टस्य शरीणामेकविंशतिम् ।
पिष्ट्वा तत्तुल्यमरिचैर्जलं दत्त्वा द्रवीकृताम् ॥ २९ ॥
तप्तमृद्भित्तिनिक्षेपान्मनागशिशिरीकृताम् ।
निपीय मुच्यते जन्तुर्ज्वरातङ्कान्न संशय. ॥ ३० ॥

२२ शतकृत्वो जलैर्धौता कारवी सकणापटु ।
पिष्ट्वाऽम्बुगालिता कोष्णा पीता जीर्णज्वरापहा ॥ ३१ ॥

२३ ननु रामसेनकाण्ट प्रविरलधान्याकदलधन्य ।
किं कुरुते वैद्यपते ! ज्वर झटिति जर्जरीकुरुते ॥ ३२ ॥

२४ रात्रावेला जले क्षिप्ता पिष्टा पीता सितायुता ।
निहन्ति पित्तज दाह दुर्गा शुम्भासुर यथा ॥ ३३ ॥

समान भाग में आर्द्र ( हरी ) अजवायन एव अभ्रक लेवें । एक पात्र के मुख पर वस्त्र बाध कर उस पर यवानी रखदे । यवानी के ऊपर अभ्रक का पट बिछादे । फिर इस पर एक और पात्र रख कर सपुटित कर दे । ऊपर से अग्नि देकर, अध पातन यन्त्रविधि अनुसार इनमें से अर्क टपकालें । इस अर्क से ज्वर वेदना दूर होती है ॥२८॥

निंब की इक्कीस ( २१ ) कोमल शाखाओं को पुट पाकविधि से स्विन्न करलें । इनमें इतनी ही काली मिर्चे मिलाकर खूब बारीक पीसकर एक पल पानी मिला तरल बनालें । इसमें अग्नितप्त-ईंट का टुकडा डाल कर कुछ गरम करलें । इसके पीने से मनुष्य नि सदेह ज्वरमुक्त हो जाता है ॥ २९–३० ॥

एकमाशा भर अजवायन एव एक पिप्पली इन दोनों को साझ के समय एकत्र जल में भिगोकर रख देवें । सुबह पिप्पली को अलग निकालकर, अजवायन को शतबार जल से मर्दन करके धो डालें । इस तरह करने से वह निस्तुप हो जायेगी । अब, इसमें एक माशा भर लवण मिलाकर फिर ( अलग निकाली गयी ) पिप्पली सहित खूब बारीक पीस नौ तोले भर पानी से वस्त्रपूत कर लेवें । इसे कुछ गरम करके पीने से जीर्णज्वर से मुक्ति मिलती है । हरे धनिये की कुछ पत्तियों से युक्त चिरायते के फाण्ट को धन्य है । हे वैद्यराज ! इसमें ऐसा क्या गुण है ? अरे यह ज्वर को शीघ्र ही जर्जरित कर देता है । रात्रि को जल में भिगोकर रखे हुये धनिये को प्रात पीस

---

१–यवानिकाम् । २–अभ्रस्पटलम् । ३–तदुपरिस्थितेनाग्निना । ४–निम्बस्य । ५–इषीकाणाम् । ६–पलमानम् । ७–विधिश्चाय माषोन्मानां यवानिकां पिप्पलीं चैकां साय जले स्थापयेत्, प्रातश्च पिप्पलीमपनीय, यवानिका जलै शतवारप्रक्षालनान्निस्तुषां विधाय, माषिक लवण दत्त्वा, पिप्पल्या सह प्रपिष्य, पादोननिपले जले पटेन पावयेत्, तत पैत्तले, पात्रे समुत्क्वाथ्य पलद्वयावशेष शृतशीत पिबेदिति । ८–किरातफाण्ट । ९–धान्यकम् ।

२५ आस्तीर्य कियन्ति घटे कुनिम्बपर्णानि धान्यकान्युपरि ।
संभृतमम्बु निशोषितमपहरति कराङ्घ्रितलतापम् ॥ ३४ ॥

२६ पांशुजक्षारसमितांतुषक्षोदेन घर्षयेत् ।
पाणिपादतलान्युग्रतापार्तावनुपूर्वशः ॥ ३५ ॥

२७ लवणसहचरेण क्षीरसारेण लिप्त्वा
करचरणतलानि प्रौढपित्तज्वरार्तौ ।
अविरलमनुलोमं मर्दयेत् कांस्यपात्रैः
प्रतिविलसति यावच्छ्यामता क्षामता वा ॥ ३६ ॥

२८ चिञ्चाम्बुपूर्णघोषजपात्रं गात्रे विवर्तितं परितः ।
ज्वरमवतारयतितरां भीष्मग्रीष्मोष्णवात्योत्थम् ॥ ३७ ॥

२९ आम्रशलाटुभटित्रं जलैर्द्रवीकृत्य जीरपटुमरिचैः ।
प्रतिसार्य मात्रया पुनरातपदग्धः सुखाय पिबेत् ॥ ३८ ॥

कर उसमें मिश्री मिला शर्बत सा बनालें। यह पेय पित्तज्वर के दाह का उसी तरह संहार कर देता है जिस तरह दुर्गा ने शुंभासुर का किया था ॥ ३१-३३ ॥

एक घट में चिरायते के थोडे पत्ते बिछाकर फिर ऊपर कुछ पत्ते हरे धनिये के फैलादें। रातभर इन्हें पानी में भीजने दें। प्रातः पानी को कपडे में से धीरे धीरे टपकाकर उपयोग में लें। इससे हस्त एवं पदतल-गत-दाह दूर होता है। पांशुज क्षार एवं चापड इन दोनों के चूर्ण को हस्त एवं पांव की तलियों पर अनुलोम-गति (ऊपर से नीचे की तरफ) से मर्दन करें। इससे तत्काल उग्रदाह भी शमन हो जाता है ॥ ३४-३५ ॥

तीव्र-पित्त-ज्वर से पीडित के हाथ और पांव की तलियों पर नमक-मिश्रित (दूध में से निकाले गये) नवनीत का लेप करदें, फिर अनुलोम-गति से, कांसी के पात्र-तल से, तब तक अविरत घर्षण करते हैं, जब तक तलियां काली न पड जायें-अथवा उनपर छाले न दिखायी दें। इससे शीघ्र ही दाह का शमन हो जाता है ॥ ३६ ॥

इमली के पानी से भरे हुये कांस्यपात्र को शरीर के ऊपर चारों तरफ फिराने से प्रचंड ग्रीष्म की लू से उत्पन्न ज्वर संपूर्ण दूर हो जाता है। कच्ची केरी (आम) को वाफकर पानी में मसलकर छानलें। उसमें यथामात्रा जीरा, नमक, मरिच आदि का चूर्ण मिलाकर पीयें। इससे लू-जन्य संताप में शान्ति मिलती है। ३७-३८ ॥

---

१-भूनिम्बपत्राणि। २-औद्भिदं 'खारी' इति ख्यातम्। ३-गोधूमतुषाणि 'चापड' इति प्रसिद्धानि। ४-अनुलोमरीत्या। ५-क्षीरोत्थनवनीतेन। ६-'आमली' इति प्रसिद्धा। तत्फलाम्बु ग्राह्यम्। तत्पूर्णं कांस्यपात्रम्। ७-'लू' इति प्रसिद्धा। ८-आम्रस्यामफलं 'कैरी' इति ख्यातम्। 'आमे फले शलाटुः स्यात्' इत्यमरः।

३० भूनिम्बनीरविकसत्कलिकारसेन वास-स्रुतेन परितो धवलीकृतान्ते ।
ह्रीवेरगुम्फिततिरस्करिणीसुगन्धे सौधे शयीत सुखमुष्णतरज्वरार्तः ३९
३१ दिवा दिवाकीर्तिकुटुम्बिनीभि: प्रमृष्टकेशा धृतपुष्पवेषा ।
क्लमं कथाभिः श्लथयन्तु कान्ता समीरलीलाकुलितालकान्ता ॥४०॥
३२ पित्ततापितशरीरवल्लरी सा सखी वद 'हकीम दवाई' ।
औषधं शृणु मृगाक्षि ! मनोज्ञं 'जा गुलाबगुलकन्द खवाडे' ॥ ४१ ॥
३३ ज्वरार्दिता या कटुकान् कषायाश्च चेत् पिबेत् किं वद वैद्य ! देयम् ।
निबोध हंसीमधुरप्रचारे ! 'यह्वा वनप्सासरबत् पिलावें' ॥ ४२ ॥
३४ वनप्सिकामष्टगुणे निशायां नीरे निधायाथ विपाच्य चुल्ल्याम् ।
अष्टावशेषं शृतमाकलय्य संगालयेद्गाढपटेन युक्त्या ॥ ४३ ॥
चतुर्गुणा तत्र पचेत् सितायां तन्तूद्गमो राजति यावदस्याम् ।
वनप्सिकाशार्करमेतदाहुः पित्तज्वरे देयमतीव सौम्यम् ॥ ४४ ॥

शार्करपरिभाषा-

अम्भस्यष्टगुणे निधाय च निशि द्रव्यं पलं कुट्टितं
प्रातर्मन्दकृशानुना परिपचेदष्टांशशेषं नयेत् ।

चिरायते के जल से बनाये गये सुधारस (कली) से लिपे पुते हुये तथा उशीर विनिर्मित पर्दों (खसकी टट्टियों) से महकते हुये महल में सुख-पूर्वक शयन करने से, प्रखर-ग्रीष्म-सताप जन्य ज्वर की पीडा का शमन हो जाता है। कुशल-दासियोंद्वारा सपादित केश-रचनाओं से सुशोभित, पुष्पों के आभूषणों से सुसज्ज तथा मद मद पवन से अस्तव्यस्त किये गये केश-कलापों से मनोरम प्रियतमायें, मधुर कथाओंद्वारा दिवस भर के ग्रीष्मजन्य सताप को दूर कर देती हैं ॥ ३९-४० ॥

"हे हकीम ! मेरी सखी की देह-लता पित्त-ताप से झुलस रही है, कुछ दवा बताइये'। "हे मृग-नयनी ! मैं तुम्हें इसकी मन प्रिय औषधि बताता हू। तुम उसे गुलाब के गुलकन्द का सेवन कराओ'। 'हे वैद्य ! विकट समस्या है। मेरी सखी पित्तज्वर से पीडित है किंतु कटु-कषाय लेने के लिये इन्कार करती है। आप ही कहें किस औषधि की व्यवस्था की जाये'' 'हे मधुर-आकृति (आचरण) वाली हंसी ! ध्यान से सुन, उसे बनप्सा का शर्बत पिला दे' ॥ ४१-४२ ॥

वनप्सा को आठ गुने पानी में भिगोकर रातभर रहने दे-प्रातः मन्द अग्निद्वारा इसे उकालें। अष्टावशेष जल रहने पर उतारकर घट्ट-वस्त्रसे छानलें। द्रव से चतुर्गुण शक्कर मिलाकर इसकी गाढी, तार बधने लगे ऐसी, चासनी बनालें। इसे 'वनप्सिका-

१-सुधाधोतेन। २-उशीरम्। ३-'चिक, पडदा' इति ख्याता। ४-दिवाकीर्तिनापितस्तत्स्त्रीभिः। ५-इदमपि तथैव चित्रजातिकाव्यम्। ६-इदमपि तथा। ७-वनप्साशार्करविधिरेवाभिधीयते। ८-त्रिगुणां वा। ९-सामान्यत शार्करपरिभाषेयम्।

तत् संगाल्य पटैश्चतुःपलसितां निक्षिप्य भूयः पचे-
द्यावत्तन्तुभवोऽवतार्य तदिदं प्राहुर्बुधाः शार्करम् ॥ ४५ ॥

३५ [1]श्रीखण्डस्थलपद्मकेतकजले पक्त्वा सितां संक्षिपे-
देलाशीतमरीचचन्द्रमधुकत्वक्क्षीरिका क्षीरकाः ।
पश्चाद्रूप्यदलान्यपि प्रविकिरेत् सिद्धो द्रवः स्यन्दलो
भैष्मीं कृष्ण इव प्रसह्य हरते पीडां परां पैत्तिकीम् ॥ ४६ ॥

३६ श्रीखण्डश्रपितजलेन साधितायां तन्तुल्यां चिरमुषितानि शर्करायाः ।
खण्डानि[2] प्रवितर मोचगर्भजानि द्रागेव प्रशमयितुं द्वितीयधातुम्[3] ॥४७॥

३७ दयिताधरपीयूषे पित्तज्वरनाशके जयति ।
यदितरभेषजकरणं सति चूतफलेऽम्लिकाभ्यासः ॥ ४८ ॥

शार्कर' कहते हैं। यह सौम्य, पित्तज्वर में निर्भय उपयोग में लाने योग्य औषधि है। जिस द्रव्य का शार्कर बनाना हो, उसको एक पलभर मात्रा में लेकर जौकुट कर लें। फिर इसे अष्टगुण पानी में रातभर भिगोकर रखदें। प्रातः मन्दाग्नि से उकाल अष्टमांश जल शेष रहनेपर उतारलें। इस द्रव को एक घट्ट कपडे में बांधकर एक एक बूंद टपकालें। अब इस जल में चतुर्गुण शक्कर मिलाकर ति-तारी, चार-तारी चासनी बनालें। विद्वानों ने इसे ही शार्कर कहा है ॥ ४३-४५ ॥

चार तोले भर श्वेत चंदन के चूर्ण को गुलाब और केवडे के सोलह तोला भर अर्क में सांझ के समय, भिगोकर रखदें। प्रातः सोलह तोले जल इस में और मिलाकर उकालें। अर्धावशेष जल रहने पर, उतार कपडे से छान उसमें बत्तीस तोला शक्कर मिलादें। अग्नियोग से चासनी को कुछ गाढी बना कर स्वांगशीतल होने पर इसमें इलायची, शीतल मिर्च, मुलेठी और गुडूची सत्व प्रत्येक एक एक तोला, वंशलोचन एवं तवाखीर प्रत्येक छह माषा, थोडा कपूर, सोने चांदी के बरक सब यथामात्रा यथाक्रम डालकर अच्छी तरह मिलालें। इस तरह निर्मित इस द्रव को 'स्यंदल' कहते हैं। यह पित्तजन्य तीव्र पीडा को उसी तरह बलात् हर लेता है, जिस तरह कृष्ण ने सत्यभामा को हर लिया था ॥ ४६ ॥

चंदन चूर्ण में उकाले गये पानी की चासनी बनालें। इसमें, कदली-स्तंभ के अन्तर-गत कंद-स्तंभ के, उसके चारों ओर आच्छन्न सूत्रों को अलग निकालकर, टुकडे डाल कर कुछ दिवसों तक रहने दें। यह पित्तजनित वेदना को दूर करते हैं। पित्तज्वर

---

१–तरुणीकेतकजलकुडवे श्वेतचन्दनक्षोदपलं सायमाप्लाव्य, प्रातर्जलकुडवं क्षिप्त्वा, पक्त्वा, अर्धावशेषं पटपूतं शरावशर्करायाः परिपाकघने द्रवे स्वाङ्गशीते निक्षिप्य, दर्व्या प्रचाल्यैलायष्टीशीतलमरिचामृतासत्वानि प्रत्येकं तोलकमितानि वंशलोचनतवक्षीरकयोः पृथग्गद्याणं मनाक् कर्पूरं संमेलयेद्रूप्यदलानि स्वर्णदलानि चेत्यस्य 'स्यन्दल' इति प्रसिद्धस्येतिकर्तव्यता। २–निःशेषमाकृष्टसूत्राणि कृत्वेति रहस्यम्। ३–द्वितीयधातुं पित्तं रक्तं च।

३८ स्त्रीपूत्तमा भवति का रदनच्छदस्य
संबोधन किमु च किं सुरसङ्गलभ्यम्।
पित्तप्रतापतरलस्तरलाक्षि! रोगी
कृत्वाऽथ किं वद समालभते प्रशान्तिम् ॥ ४९ ॥

३९ गत्यर्थे वद कोऽस्ति धातुरवले! संबोधयारिव्रजं
धीराणामपि मानस हरति का किं रङ्गभूमौ भवेत्।
पित्तव्याकुलितो नर किमु विलोक्यास्ते सुखं कथ्यता
पत्योक्तेति विचिन्त्य साऽवददिद 'वाराङ्गनानर्तनम्' ॥ ५० ॥

को दूर करने के लिये प्रियतमा के अधरामृत पान जैसी उत्तम औषधि के होते हुये भी यदि (दुर्भाग्यवश) दूसरी ही औषधि चाहते हैं, तो आम्रफल के साथ इमली के रस का ही सेवन करे ॥ ४७–४८ ॥

"हे चचल नेत्रवाली! क्या तुम कह सकती हो, उत्तम जाति की स्त्री कौन है?" (श्यामा), 'दतपक्ति के आवरक अंग का क्या नाम है' (अधर), "देवताओ की मैत्री से क्या मिलता है (सुधापान), 'पित्तसताप से पीडित की शाति के लिये क्या करना चाहिये? इन सभी प्रश्नो का उत्तर वैद्यराज की चतुरा प्रियतमाने, एक ही वाक्य में दे दिया "श्यामाअधरसुधापान"। (इस प्रकार की प्रहेलिका-पूर्ण रचना अन्तर्लापिका अथवा बहिर्लापिका कहलाती है। प्रस्तुत पद्य बहिर्लापिका का उत्तम उदाहरण है। अग्रिम श्लोक में अन्तर्लापिका है। श्यामा स्त्री का लक्षण शास्त्रो में इस तरह दिया गया है। 'शीते सुखोष्णसर्वांगी ग्रीष्मे च सुखशीलता। तप्तकाचनवर्णाभा सा स्त्री श्यामा निगद्यते')। 'हे प्रियतमे! बताओ, गति अर्थ में कौनसा धातु है' (वा), 'शत्रुसमूह' के लिये किस शब्द का सबोधन किया जाता है?' (अरे), धीर आदमी के मन को भी चलायमान कर देने वाली कौन है?" (अंगना), रङ्गभूमि में क्या होता है?' (नर्तन), क्या देख कर पित्त पीडित स्वास्थ्य लाभ करता है?" पति की उक्ति पर विचार करके पत्नी उत्तर देती है–'वाराङ्गनानर्तनम्'। 'हे चपल-नेत्रवाली! फलेहीं रूप में कौनसा धातु है?–(फल अस्), 'रक्षा के अर्थ में किस धातु का प्रयोग होता है?' (पा), 'जठरानल को उद्दीप्त करने में कौन परम निपुण

१–'श्यामाधरसुधापानम्' इति। तत्र श्यामा-अधर सुधापान, तथा समस्तमपि। सर्वेषामुत्तराणि क्रमेण बहिर्लापिकया समर्थनीयानि। इद च व्यस्तसमस्तजात्युदाहरणम्। तल्लक्षण विदग्धमुखमण्डने द्रष्टव्यम्। यथा–"पृष्ट पदविभागेन समुदायेन यद्भवेत्। विदुर्व्यस्तसमस्त तदुभयार्थप्रदर्शनात् ॥" २–वा अरे अङ्गना नर्तनम्-इति। व्यस्तोत्तराणि, वाराङ्गनानर्तनमिति समस्तोत्तरमित्यन्तर्लापिका। तथा अन्तोत्तरजातेरुदाहरणमपि तल्लक्षणमपि तत्रैवेति। "यत् पृष्ट प्रश्नवाक्ये स्यादादिमध्यान्तसस्थितम्। उत्तरं तत्रिधा प्रोक्तमादिमध्यान्तसज्ञितम् ॥"

४० फलेहौ रूपे किं भवति भुवि धातुः कथय क-
स्तथा कीदृग्धातुः समधिकतया रक्षणपरः ।
विलोलाक्षि ! स्यात् का जठरदहनोद्बोधचतुरा
भिषग्वर्य ! प्राणप्रिय ! शृणु फलास्पोत्तरमिदम् ॥ ५१ ॥

फलास्पा-

त्रिफला त्र्यूषणं किं च मिष्टत्वक्[2] चित्रकं तथा ।
जीरावनं[3] सालिमाख्यं[4] बाबूनाकाण्डपुष्पकम्[5] ॥ ५२ ॥
शाणषट्कं पृथग्ग्राह्यं मृद्वीका द्विपलोन्मिता ।
एलानं[6] नारिकेलं च पृथगब्धीषुमाषकम् ॥ ५३ ॥
यथायथं प्रकल्प्यैतत् क्षौद्रे पाकघने क्षिपेत् ।
पादोन[7]प्रस्थयुगले सिद्धो लेहो ज्वरादि[8]जित् ॥ ५४ ॥

४१ मुस्तारिष्टकिरातपर्पटसुधा[9]विश्वामरव्याघ्रिका-
कर्चूरैः क्वथितैः पृथक्पलमितैः प्रत्येकशो भावितम् ।
कट्वीकल्पितचूर्णमेककुडवं कृत्वा तुलस्या रसे
पिष्टं माषमितं कणापटुयुतं कोष्णं ज्वरान् कृन्तति ॥ ५५ ॥

है ?' (फलास्पा); पत्नी ने उत्तर दिया 'हे भिषग् श्रेष्ठ ! हे प्राणप्रिय ! आपके सभी प्रश्नों का एक ही उत्तर है-सुनिये 'फलास्पा' ॥ ४९-५१ ॥

फलास्पानिर्माणविधि-त्रिफला, त्रिकटु, दालचीनी, चित्रक, जीरावन, सालिम, गुलबाबूना-प्रत्येक १½ तोला तथा आठ तोला द्राक्षा, चार माशा चिलगोजा की मींगी और पांच माशा नारियल का गूदा । इन सब द्रव्यों को एकत्र करके बत्तीस तोले शहद में डाल दें । इसको पकाकर घट्ट बनालें । यह अवलेह ज्वर का शमन करता है, भूख और जठरानल को बढाता है तथा वमन, कास और अकालवलीपलित में हितकारी है ॥ ५२-५४ ॥

सोलह तोला कुटकीचूर्ण में मुस्ता, नीम, चिरायता, पर्पट, गुडूची, सूंठ, देवदारु, छोटी कटेरी और कचूर प्रत्येक चार तोला लेकर, इनके क्वाथ की पृथक् पृथक् एक एक भावना देवें । फिर इस भावित - कुटकी - चूर्ण में से एक माषाभर ग्रहण

---

१-फल-अस्-पा-इति व्यस्तोत्तराणि तथा समस्तमपि; फलास्पा चावलेहविशेषः । स एवाभिधीयतेऽस्याग्रे । २-दारुसिना 'दारचीनी' इति प्रसिद्धा । ३-अनेनैव नाम्ना प्रसिद्धम् । 'कुङ्कुममूलं' इति यवनवैद्याः । ४-मैसरः कन्दविशेषः पूर्वोक्तलक्षण । ५-'गुलबाबूना, बेखबाबूना' इति प्रसिद्धम् । ६-लोके 'चिलगोजा, लोंजा' इति च प्रसिद्धस्य मज्जा ग्राह्यः । ७-पादोनप्रस्थमितं मधु गृहीत्वा पाकघनं संपादनीयम् । ८-आदिशब्दात् क्षुन्मान्द्यच्छर्द्यान्यवमिकासपलितादीनामप्युक्तिः । मात्रा चास्य तोलकमर्धतोलकं वेति । ९-गुडूची ।

४२ किराततिक्तकप्रस्थं पुराणचपलापलम् ।
पचेत् पयसि[1] निक्षिप्य यावत् सर्वपयःक्षयः ॥ ५६ ॥
किरातचक्रसात् कृष्णाः पृथक्कृत्य विशोषयेत् ।
तद्रजो मधुना लिह्याज्जीर्णज्वरपराजितः ॥ ५७ ॥
४३ रामसेनभवं सत्त्वं सर्वज्वरनिवारणम् ।
४४ गुडूचीभवमप्येकं किमन्यैरौषधक्रमैः ॥ ५८ ॥
४५ पचं पलतुलितं क्षीरं चपलात्रितयं चतुःपलं नीरम् ।
निःशेषदग्धनीरं जीर्णज्वरहारि तत् कणाक्षीरम् ॥ ५९ ॥
४६ स्वर्णं मुक्ता च दरदं मरिचं भागवृद्धितः ।
खर्परस्याष्टौ कलांशं स्यान्नवनीतं पयोभवम् ॥ ६० ॥
निम्बूकैर्मर्दयेत्तावद्यावत् स्नेहो लयं व्रजेत् ।
मालती प्राग्[2]रसतोऽयं रसो धातुज्वरं जयेत् ॥ ६१ ॥
मात्रा गुञ्जाद्वयोन्माना कणामधुचमत्कृता ।
त्रैकुञ्चपञ्चके[3] पञ्चनवतिनिम्बुकान्यलम् ॥ ६२ ॥

करके उसे तुलसी-रस में पीस, पिप्पली और लवण चूर्ण मिला, कुछ निवाया करके सेवन करें। यह सभी-प्रकार के ज्वरों को नष्ट कर देता है ॥ ५५ ॥

चिरायता और कुटकीचूर्ण प्रत्येक एक एक प्रस्थ, पुराणी सावित पिप्पली चार तोला इनको चतुर्गुण जलमें उकाल लेवें। जब पानी पूरा जल जाये तब किरातादि चूर्ण किट्ट में से पिप्पलीयों को निकाल लेवें। इन्हें छायाशुष्क करके चूर्ण बनाकर मधु के साथ लेने से जीर्ण-ज्वर पराजित हो जाता है। चिरायते का सत्व सर्व प्रकार के ज्वर को दूर कर देता है। गुडूची का सत्त्व भी यही कार्य करता है। इस सत्वके रहते अन्य औषधियों से प्रयोजन ही क्या? एक पल दूध में चार पल पानी मिलाकर उसमें तीन नग पिप्पली के उकालें। जब दूधमें से जलांश निःशेष हो जाये तब इसे उतार लें। यह 'कणाक्षीर' कहलाता है तथा जीर्ण ज्वर को नष्ट करता है ॥ ५६–५९ ॥

स्वर्णभस्म १ तोला, मुक्तापिष्टी २ तोला, हिंगुल तीन तोला, मरिच चार तोला और खर्पर आठ तोला इन सब को एकत्र करके, इनमें गाय के दूध में से निकाला गया नवनीत १३½ माशा (करीब दो तोला) मिला देवें। इन सब को निंबू के रस में तब तक खरल करते रहें जब तक स्नेहांश विलीन न हो जाये। इस तरह वसंत-मालती नामक रस सिद्ध होता है, इसकी मात्रा २ रत्ति है। मधु और पिप्पली के साथ सेवन करने से चमत्कार पूर्ण असर दर्शाता है। यह धातु-गत ज्वर को नष्ट कर देता है। बीस तोले भर द्रव्य के लिये करीब ९५ निंबू का रस पर्याप्त होता है। क्योंकि इतने रस से खरल करने पर प्रायः नवनीत की चिकनाहट निकल जाती है ॥ ६०–६२ ॥

---

१–द्विगुणे चतुर्गुणे वा जले। २–वसन्तमालतीनाम्ना प्रसिद्धस्य रसस्य विधिः। ३–पञ्चपञ्चके।

४७ निर्वाप्य जसदं तप्तं निम्बुकाम्बुनि सप्तधा ।
निःक्षिप्य तत्र चपलं[1] पचाध्यग्नि कटाहगम् ॥ ६३ ॥
क्षेपं क्षेपं सिताक्षोदं द्रेक्काकाष्ठेन[2] घर्षय ।
सुजातं देहि तद्भस्म[3] शार्करेण ज्वरापहम् ॥ ६४ ॥
४८ गोमयशतद्वयेन प्राक् तदनु तदर्धगोमयैर्युक्त्या[4] ।
कन्यारसेन सिद्धं माक्षिकमुक्तं ज्वरादिजयि[5] ॥ ६५ ॥
४९ अभ्रसंपुटगं[6] तालं किंचिदङ्गारसाधितम् ।
वातश्लेष्मज्वरे शस्तं माणिक्यरसशब्दितम् ॥ ६६ ॥
५० तालं कुट्टितमभ्रपत्रपुटगं संस्थाप्य मृत्खर्परे
तद्रन्ध्राणि[7] नवीनकोलदलजैः कल्कैः कृती पूरयेत् ।

जसद को तपा तपा कर सात बार निंबू के रसमें बुझावें । फिर एक लोह कटाह में इस जसद को तथा इतने ही वजन भर पारद को रखदें । तीव्र अग्नि से इनको पकावें । पारद द्रवीभूत हो जाये, तब बीच बीच में मिश्री के चूर्ण को कटाह में डालते हुये महानिंब की एक मोटी स्थूल शाखा से इन सभी द्रव्यों को हिलाते रहें । मिश्री का चूर्ण जैसे जैसे जलता जाये, तैसे तैसे पुनः पुनः यही चूर्ण डालते रहें एवं उपरोक्त शाखा से निरंतर हिलाते रहें । भस्म बन जाने पर इसे उतार लें । इसकी मात्रा एक रत्ति है । इस ज्वरघ्न उत्तम भस्म का सेवन 'शार्कर' के साथ करें । (शार्कर निर्माण विधि श्लोक ४५ में देख लें) ॥ ६३–६४ ॥

शुद्ध माक्षिक को ग्वारपाठेके रस में मर्दन कर, प्रथम, दोसो गोमय की अग्नि दें । स्वांगशीतल होने पर, पुनः कन्यारस में मर्दन करके दूसरी बार, एक सो गोमय की अग्नि दें । इस तरह करीब दस पुट देने से 'माक्षिक' सिद्ध होता है । इसकी मात्रा एक रत्ति है । सामान्य ज्वर, मौक्तिक ज्वर तथा श्वास, कास, क्षय आदि में इसका प्रयोग करें । इसके ऊपर, इक्कीस पतासे तथा सात या नौ मरिच के चूर्ण को, सोलह तोले जल में उकाल अर्धावशेष क्वाथ को वस्त्र पूत करके, अनुपान रूप से पीयें । पुट देते समय पुट-गर्त को एक बडे सच्छिद्र मिट्टी के सकोरे अथवा ठीकरे से ढक दें । इस तरह करने से अग्नि शांत न होती हुयी एकरूप से लगेगी । पत्राख्य (तबकी) हरिताल के सूक्ष्म पटलों को, अभ्रक के दो पत्तों के बीच में संपुटित करके अग्नितप्त बना लें । यह 'माणिक्यरस' कहलाता है, तथा वात-श्लेष्म-ज्वर में प्रशस्त है ॥ ६५–६६ ॥

हरिताल के सूक्ष्म-चूर्ण को अभ्रक पत्रों में संपुटित करदें । अभ्रक पुट के

---

१–पारदं जसदतुल्यम् । २–महानिम्बकाष्ठेन । ३–रक्तिप्रमाणमिति शेषः । ४–पुटगर्तोपरि सच्छिद्रमृत्खर्परपिधानम् । मात्रा रक्तिमिता । उपरिष्टादेकविंशतिसितावुद्बुदानि सप्त नव वा मरिचानि कुडवजले समुत्काथ्यार्धावशेषं पटपूतमनुपिबेत्, इति युक्तिशब्दार्थः । ५–सामान्यज्वरं मौक्तिकज्वरं च । आदिशब्दात् श्वासकासौ । ६–अभ्रपटलद्वयमध्यस्थितं सूक्ष्मपटलीकृतं पीततालम् । ७–अभ्रपुटरन्ध्राणि ।

आकण्ठं महिषीमलं तदुपरि प्रोत्कीर्य यामार्धतः
कुर्याद्वह्निमयं हिनस्ति कुमुद सर्वज्वरान् दुस्तरान् ॥ ६७ ॥

५१ ताल सुधाप्रस्तरनीरमग्नं कूष्माण्डमासैः पुटित विधाय ।
दहेद्दशप्रस्थवनोपलेषु गुञ्जोन्मितं स्यात् सकलज्वरेषु ॥ ६८ ॥

५२ क्षिप्त्वा रसे प्रस्थसुधोपलानां शाणार्धशाणौ हरितालतुत्थौ ।
पटेन पूत बहुशो विधाय तत्किट्टगल्यो ज्वरमुद्धरन्ति ॥ ६९ ॥

५३ व्युषितं पयसि कुमार्यां पुटितमिभपुटे वलक्षहरितालम् ।
तत्तदनुपानवशतो ज्वरादिशमनाय किमु नालम् ॥ ७० ॥

५४ पाणितलकं शिलाया. स्वर्जिक्षारस्य तानि च त्रीणि ।
चूर्णजठरपिहितसिद्धं सिद्धमिषुप्रस्थगोमयैर्ज्वरजित् ॥ ७१ ॥

छिद्र को थौर की नूतन पत्तियों के कल्क से बंद कर देना चाहिये अर्थात् थौर की ताजी कूपलों को सूक्ष्म पीस कर उसमें अभ्रकपटलों को सपुटित कर दें। अब, इस सपुट को एक मिट्टी के बड़े शराव में रक्खें। शराव को चारों ओर से भैंस की गोबरी से ढकदें। फिर अर्ध प्रहर (१½ घंटे) तक अग्नि देवें। इसे 'कुमुद' रस कहते हैं। यह सर्व प्रकार के हठीले ज्वर को दूर करता है ॥ ६७ ॥

(करीब सोलह तोला भर) शुद्ध हरिताल को चूने के पानी में भिगोदें। फिर इसे निकाल एक पुष्ट कूष्माण्ड में सपुटित करदें। दशप्रस्थ जितनी वन्यगोबरी की अग्नि में इसे फूकदें। इसकी मात्रा एक गुंजा भर है। यह संपूर्ण प्रकार के ज्वरों में प्रशस्त माना गया है। (कूष्माण्ड को डंठल की जगह, चाकू से काट छेदकर भीतर से बीज आदि जितने हो सकें उतने निकाल लेवें फिर हरिताल को उस पेठे के भीतर भर देवें। पश्चात् काटा हुआ डंठलभाग यथावत् ऊपर लगाकर कपडमिट्टी करें) ॥ ६८ ॥

हरिताल तीन माशा, अग्निपर फुलाया हुआ तुत्थ १½ माशा इन दोनों को चूने के एक प्रस्थभर पानी में डाल देवें। अब, इनको कपड़े में से कई बार छानलेवें। अंत में बचलप्न इनके किट्ट की एक एक रत्ति भर छोटी छोटी गोलियां बनालें। यह ज्वर को उखाड़ देती है। (उपरोक्त द्रव्यमिश्रित चूने के पानी को इक्कीस बार छानना चाहिये) ॥ ६९ ॥

गोदंती हरताल को रातभर ग्वारपाठे के रस में भिगोकर रहने दें। प्रात सपुटित करके, गजपुट अग्नि में फूक देवें। यह भस्म भिन्न भिन्न अनुपान पूर्वक ज्वरादि भिन्न भिन्न रोगों में पर्याप्त प्रभाव दर्शाती है ॥ ७० ॥

एक तोला भर मन शिला तथा इससे त्रिगुणित स्वर्जिकाक्षार इन दोनों को यथाक्रम सुधाचूर्ण में रखकर पांच प्रस्थ कंडों की आंच में फूक देवें। यह चातुर्थिक ज्वर को

१–ताल चात्र षुडवप्रमाणम्। २–'दहेदिषुप्रस्थवनोपलेषु' इति पाठान्तरम्। ३–द्रुत्थमत्र भ्रष्ट ग्राह्यम्। ४–गोदन्ताख्यम्। ५–पाणितल शाणचतुष्टयम्। ६–विधि-

५५ शिलायाः सामि¹चूर्णायाः कल्पि²ता चक्रिका तनुः ।
वनोपलाग्निना पक्त्वा³ वान्त्या चातुर्थकं जयेत् ॥ ७२ ॥
५६ मनाह्वनःशिलातैलं सिताबुद्बुदसंभृतम् ।
चातुर्थकं ज्वरं हन्ति वान्तिमुद्भाव्य भूयसीम् ॥ ७३ ॥

नष्ट करता है। एक शराव में पहिले सुधाचूर्ण बिछादें। उस पर, उपरोक्त स्वर्जिका क्षार को अर्धभाग जितनी बिछादें। इस स्वर्जिकाक्षार में मनःशिला अच्छी तरह दबा कर रखदें। इसके ऊपर पुनः अवशिष्ट आधी स्वर्जिकाक्षार तथा इसके ऊपर पुनः सुधाचूर्ण फैलादें। इस तरह व्यवस्थितरूप से जमा कर शराव संपुट करके पांच प्रस्थ कंडों की अग्नि देवें। इस भस्म के प्रयोग काल में पथ्यरूप में छालखांड से मधुर बना कर, गोघृत से युक्त गेहूं के चूरमे का ही केवल सेवन करना चाहिये। एक दिवस प्रयोग-काल में तीन दिवस पर्यंत, तथा तीन दिन तक सेवन काल में, नो दिवस पर्यंत पथ्य पालन करना चाहिये। एक पक्ष तक तैल, अम्ल आदि द्रव्यों का तथा छह मास तक कटाह-सिद्ध तथा तले हुये अन्न आदि का त्याग करना चाहिये ॥ ७१ ॥

मनःशिला तथा इससे अर्धभाग जितना सुधाचूर्ण इन दोनों को पानी में महीन पीस कर चक्रिका बनालें। दो छानों को लेकर उनकी सतह को घिस कर समतल बनालें। इन दोनों छानों के मध्य में उपरोक्त चक्रिका को गीली ही रखकर संपुटित करदें। इसे एक कुडव जितनी वन्य गोवरी की अग्नि में फूंक दें। यह भस्म कुछ वमन लाकर, चातुर्थिक ज्वर को नष्ट कर देती है। इसकी मात्रा एक वल्लभर है। चातुर्थिक ज्वर की वेला के पूर्व, मध्य एवं उत्तरकाल में, इस तरह तीन बार, नागरवेल के पान में लपेट कर इसे देनी चाहिये। मूंग का यूष, गेहूं के फूले आदि पथ्यान्न आठ दिवस पर्यंत लेना चाहिये। एक मास पर्यंत, तैल, खटाई, मिरच आदि तीक्ष्ण द्रव्य वर्ज्य हैं ॥ ७२ ॥

मनःशिला में से निकाले गये तैल की एक छोटीसी बूंद को पतासे के भीतर डाल कर लेवें। इसके लेने पर बहुत से वमन होंगे। किंतु चातुर्थिक ज्वर नष्ट हो

---

श्चायमवधार्यः—शरावेऽधश्चूर्णं तदुपरि अर्धस्वर्जिकाचूर्णं चास्तीर्य, तद्गर्भे मनःशिलां निधाय, तदुपरि पुनः स्वर्जिकामनु च चूर्णं पूर्ववदास्तीर्य, शरावसंपुटं कृत्वा, संधिरोधं विधाय, पञ्च-प्रस्थैर्गोमयैः पुटेदिति। पथ्यं चात्र केवलं छल्लखण्डमधुरं गोधूमचूर्णम्। एतत्क्रिया च गोधूम-चूर्णं कुडवं चेत् सार्धपलं गोघृतं छल्लखण्डं समानमर्धं वा। एकदिनमस्य सेवने त्रिदिनं पथ्य-पालनं, त्रिदिनं रससेवने नवदिनानीति; पक्षावधि तैलाम्लादिकं, षण्मासावधि च कटाह-सिद्धान्नं त्यजेदिति। ७—चातुर्थिकज्वरजित्।

१—मनःशिलापेक्षयाऽर्धं चूर्णं कलिकाखण्डोत्थं शुद्धं यस्यामिति। २—जलेन संनीय घटितार्द्रैव छगणकद्वयं घृष्ट्वा तत्संपुटे स्थाप्या। ३—कुडववनोपलैः सपादकुडववनोपलैर्वा। पक्षादिल्यध्याहार्यम्। मात्रा चास्य वल्लमिना नागवल्लीदलेन वेलापूर्वदिने वेलादिने वेलोत्तर-दिने चेति त्र्यहं देया। पथ्यं मुद्गयूषो रूक्षगोधूमफुल्लिका चेत्यष्टाहं देयम्; अष्टाहादूर्ध्वं किंचिद्घृतं देयम्। तैलाम्लपित्तकारिणीप्रमृति वस्तुजातमेकमासं त्याज्यमिति।

प्रकार –

तैलोपयोगि यन्त्रं तु शस्तमत्र रसातलम् ।
सहायो नारिकेलस्य मज्जा पन्था गुरूदित. ॥ ७४ ॥

५७ राले चतु.पलमिते द्रविते़ऽग्नियोगात्
समेल्य शुक्तिविषमर्धपलप्रमाणम् ।
खल्वे क्षिपेत् सपदि पर्पटिकारसोऽय
हन्यात् कफानिलमतिभ्रमवान्तिवेगान् ॥ ७५ ॥

५८ इष्टीमध्यविशोभिकूपपिहितं सप्ताहमार्के स्थित
क्षीरे शम्वलमप्ययाममनिश चुल्ल्याग्निना पाचयेत् ।
सिद्धोऽयं हिममूर्छनो रस इति प्रस्तूयते पण्डिते-
र्दत्तस्तन्दुलतोलित' समयतो वेलाज्वरज्वालन ॥ ७६ ॥

५९ स्फटिका मल्लजठरा विपाच्य गुरुमार्गत ।
ज्वरी पर्णेन भुञ्जानो लभते सुखमुच्चकै ॥ ७७ ॥

जायेगा। मन शिला का तैल, किसी अनुभवी वैद्य गुरु की देखरेख के नीचे, पातालयन्त्र द्वारा निकाल लेना चाहिये। तैल निकालने से पूर्व मन शिला में परिपक्व नारियल की भीतरी मज्जा का चूर्ण अवश्य मिला देवें ॥ ७३–७४ ॥

सोलह तोले भर राल को अग्नि से पिघला उसमें दो तोला शतमल्ल मिलाकर शीघ्र ही खरल में डाल देवें। इस तरह सिद्ध किया गया यह 'पर्पटिकारस' कफ, वात, मतिभ्रम और वमन के वेग को दूर कर देता है ॥ ७५ ॥

एक पुराणी ईंट के बीच में खड्डा करके उसमें आकडे का दूध भर, सखिया डाल कर ताम्रपात्र से ढकदें। इस तरह सात दिन तक रहने दें। कदाच् अर्क-दूध ईंट से शोषित हो जाये तो उसमें पुन दूध भरदें। सात दिवस पीछे उस ईंट को आठ प्रहर निरंतर चुल्हे की अग्नि से पकावें। इस तरह पडितो से प्रशसित 'हिममूर्छन रस' सिद्ध होता है। समयानुसार प्रयुक्त इसकी एक चावल भर मात्रा वेलाज्वर को जला देती है ॥ ७६ ॥

सोलह तोलाभर लाल फिटकरी तथा अठारह माशाभर शतमल्ल लेवें। प्रथम स्फटी के आधे चूर्ण को एक शराव में दबा दबा कर भरदें। फिर इसके मध्य में–

१–शतमल्लसज्ञम्। २–इष्टिका च पुराणा ग्राह्या, पिधान च ताम्रपात्र्या। ३–शोणस्फटिका कुडवमिताम्। ४–अशुद्ध एव शतमल्लोऽष्टादशमाषप्रमाणो यस्यामिति। ५–स्फटिकां सर्वां चूर्णयित्वा तदर्धचूर्णं मृत्करके समावाप्याङ्गुल्या गाढ निष्पीड्य मध्ये मल्लसमावेशयोग्य गर्तं कृत्वा तत्र मल्लचूर्णं धृत्वोपरि शेष स्फटिकाचूर्णं समावाप्य तथैव दृढतरं निष्पीड्य मुखे चैका मुद्रां दत्त्वाऽध्यर्धप्रस्थवनोपलै पुटेत्। मात्रा चैका रक्तिरिति गुरुमार्ग ।

६० मृत्स्नापात्रगतं विमृद्य पलिकं शङ्खामलं शम्बल-
क्षोदं सप्तपलारुणस्फटिकया संक्षुण्णया गर्भितम् ।
अष्टप्रस्थवनोपलैः परिपुटे दद्यात् प्रपक्वं पुन-
स्तं गुञ्जाप्रमितं ज्वरे रसवरं सद्द्राक्षया भक्षयेत् ॥ ७८ ॥
मूषायां मल्लमावाप्य कलसौरेण[2] गर्भितम् ।
भस्त्रया विधमेद्वैद्यो यावत् स्याद्द्रवसंक्षयः ॥ ७९ ॥
प्रकारः–
तन्दुलोत्तुलितं[3] युक्त्या देयं चातुर्थके ज्वरे ।
किं तु सुस्निग्धमधुरं पथ्यं किंचित् प्रकल्पयेत् ॥ ८० ॥
६१ गर्भस्थमल्लशकलं भस्मप्रस्थं पुटेद्द्विपेन्द्रपुटे[4] ।
मसृणीकृत्य कफानिलशीतज्वररुक्षु मात्रया देयम् ॥ ८१ ॥
६२ मल्लमक्षं जलप्रस्थे पक्त्वाऽम्भःक्षपणावधि ।
दीयतां तन्दुलोन्मानं गैरिकेण ज्वरार्तिषु ॥ ८२ ॥

शतमल्ल समा जाय इतना गहरा-एक गर्त बना उसमें शतमल्ल ठूंस ठूंस कर भर देवें। इसके ऊपर अवशिष्ट स्फटीचूर्ण को पुनः दबाकर भरदें। शराव के मुख को ताम्रपात्र से संपुटित करके डेढ प्रस्थ गोवरी में फूंक दें। नागरवेल पान के साथ, एक रत्तिभर मात्रा में लेने से ज्वरित संपूर्ण स्वस्थ हो जाता है ॥ ७७ ॥

शंख के समान श्वेतमल्ल चार तोला भर लेवें। इसे अट्ठावीस तोला रक्तस्फटी के चूर्ण में रख कर पूर्वोक्तविधि से संपुटित करके आठ प्रस्थ वनोपल की अग्नि देवें। एक गुंजाभर मात्रा में द्राक्षा के साथ सेवन करने से यह रसश्रेष्ठ ज्वर को दूर कर देता है। एक भाग मल्ल तथा दो भाग कलमी सोरा लें। एक मूषा में, पहिले आधे भाग जितना सोरा डाल कर उस पर मल्ल रख कर उसके ऊपर पुनः अवशिष्ट सोरा भर दें। अब धोंकणी से अग्नि दें। जब तक सोरे का द्रव संपूर्ण न जलजाये तब तक अग्नि देते रहें। इस तरह मल्ल सिद्ध हो जायेगा। इसके प्रयोग की विधि—दूध की मलाई के साथ एक चांवल भर मात्रा में लेने से चातुर्थिक ज्वर दूर हो जाता है। इसके प्रयोग काल में पथ्यरूप से मलाई, शक्कर, कलाकन्द, खूब उकाला हुआ मधुर दूध आदि स्निग्ध एवं मधुर द्रव्यों का भोजन करें ॥ ७८–८० ॥

चुल्हे की एक प्रस्थ राख में शतमल्ल के टुकडे को रखकर गजपुट में फूंक देवें। स्वांग शीतल होने पर इसे निकाल खरल करके खूब मुलायम बनालें। यह भस्म कफ, वात एवं शीतज्वर में मात्रापूर्वक देने से लाभ करती है। एक तोला भर मल्ल को एक प्रस्थ जल में तब तक उकालें, जब तक पानी निःशेष न हो जाये। ज्वरपीडित को गैरिकचूर्ण के साथ एक चांवल भर मात्रा में देवें ॥ ८१–८२ ॥

---

१–अस्मिन् पुनर्मानभेद एव केवलं प्रकारश्च पूर्वोक्त एव । २–मल्लापेक्षया द्विगुणेनेति तत्त्वम् । ३–कलाकन्दशर्करापावकदुग्धसंतानिकाद्यन्यतमोपहितमिति । ४–गजपुटे ।

६३ हरीतकीशम्बलवेल्लजानां कुर्याद्वटीं वारिणि सर्षपाभाम्।
वेगं रुणद्धि प्रथमं प्रदत्ता ज्वरस्य वेलेव महाम्बुराशेः ॥ ८३ ॥
६४ वृन्ताकसिद्धमल्लं चपला दरदं च तन्दुलीयाद्भिः।
घृष्टा घटिता वट्यः शिशिरज्वरदर्पदारिण्यः ॥ ८४ ॥
६५ द्विगुणं दरदं मल्लाद्भृङ्गाद्भिश्चक्रिका तयोः।
घृताक्ते तप्ततवके शोषयेता विवर्तयन् ॥ ८५ ॥
एवं पुनः पुनः कृत्वा सर्षपाभां वटीं कुरु।
निगीर्णाः समयात् पूर्वं शीतज्वरगतिच्छिदः ॥ ८६ ॥
६६ त्र्यहं विभाव्य दरदं स्नुहीक्षीरैः पलोन्मितम्।
सुधाश्मचूर्णमावाप्य भाव्य तैरेव पूर्ववत् ॥ ८७ ॥
शरावसंपुटे रुद्ध्वा चक्रिका द्विरदे पचेत्।
रसं गुञ्जाङ्घ्रिमानेन पर्णखण्डेन दापयेत् ॥ ८८ ॥

हरीतकी, शतमल्ल तथा काली मरिच इनके पृथक् पृथक् समभाग चूर्ण को लेकर पानी में खूब बारीक पीस-घोटकर सर्षप-तुल्य गोलिया बनालें। वेला के पूर्व देने से यह भस्म महासमुद्र की वेला के समान वेलाज्वर के वेग को रोक देती है ॥ ८३ ॥

बैंगन में सिद्ध किया गया मल्ल, पिप्पली तथा हिंगुल इन तीनो को चौलाई के स्वरस में खरल करके गुटिकायें बनाले। यह शीतज्वर के दर्प का दलन कर देती है। मल्ल, इससे द्विगुणित हिंगुल इन दोनो को भृंग-राज के रस में खरल करके टिकिया बनालें। इन गोलियो को घृताक्त तवे पर तब तक सेकते रहें, जब तक टिकियो की आर्द्रता का शोषण न हो जाये। उन्हें उतार कर पुन भृंग-राज के रस में खरल करके पूर्ववत् टिकिया बना कर फिर तवे पर सेकें। इस तरह तीन बार करें। अन्त में सर्षपतुल्य गोलिया बनाकर वेला से दो घटी पूर्व ही इसे निगल जाने से शीतज्वर का पुनरागमन नहीं होता। यदि प्यास लगे तो केवल दूध ही पीना चाहिये। मात्रा एक गुटिका ॥ ८४–८६ ॥

चार तोलाभर हिंगुल को, तीन दिवस पर्यंत, स्नुहीक्षीर की भावना दे। अन्त मे, चार तोलाभर चूने के सूक्ष्म चूर्ण को इसमें मिलाकर पुन तीन दिवस पर्यंत स्नुही-क्षीर की भावनायें दे। तदनन्तर, इनकी टिकिया बना कर शराव मे सपुटित करके गजपुट की आच देवें। एक गुजा के चतुर्थ भाग जितनी मात्रा मे नागरवेल पान के साथ इसका सेवन करना चाहिये। यह श्रेष्ठरस राजाओ के उपभोग के लिये है। पथ्य

---

१–वृन्ताकानि पञ्चविंशतिसंख्यानि ग्राह्याणि। २–त्रिदिनमिति शेषः। ३–भृङ्गराजरसैः। ४–त्रीन् वारानित्यर्थः। निवार तद्रसेन घर्षणं तप्ततवके युक्त्या शोषणमित्यर्थः। ५–सति तर्षे दुग्धपानमित्युपदेशः। ६–दरदसम, पलमिति यावत्। ७–त्र्यह स्नुक्क्षीरैरेवेत्यर्थः। ८–गजपुटे। ९–ज्वरवेगाद् द्विघटिकापूर्वम्।

शीतज्वरगतिं हन्ति पथ्यमौषधस्यमोदनम् ।
राजार्होऽयं रसश्रेष्ठः क्वापि किंचिद्विरेचयेत् ॥ ८९ ॥

६७ शतमल्लं मृदाऽऽमेल्य न्युप्ता तत्र तु मेथिका ।
शाकार्थं शस्यतेऽवश्यं ज्वरितानां यथासुखम् ॥ ९० ॥

६८ अध्यर्कदुग्धमुषिता शोणस्फटिका स्फुटाशुशुक्षणितः ।
कफकसनश्वसनसखं सखे ! प्रसह्य ज्वरं जयति ॥ ९१ ॥

६९-७० अल्पाग्नियोगसंफुल्लं गुञ्जैकं नवसागरम् ।
भुक्तं पर्णेन शिशिरज्वरघ्नं टङ्कणं यथा ॥ ९२ ॥

७१ पलाण्डुमुत्कीर्य तदन्तराले यथायथं फेनमहेर्निधाय ।
आलिप्य पक्वं पुटपाकरीत्या संभुज्य वेलाज्वरवान् सुखी स्यात् ॥९३॥

७२ गुग्गुलुना फणिफेनं विनीय वा किङ्किरातकोकिलकैः ।
कवलय गुञ्जामात्रं वेलाज्वरवारणाय सखे ! ॥ ९४ ॥

दूध और भात है। ज्वर की वेला के दो घटी पूर्व इसे लेना चाहिये। यह शीतज्वर के वेग को रोक देता है। कभी कभी इससे यत्किंचित् विरेचन भी हो जाता है ॥ ८७–८९ ॥

शतमल्ल को थोडे से प्रमाण में, मिट्टी में मिलाकर उसमें मेथी के बीज बोदेवें। उसमें से उगी हुई मेथी का शाक, शीतज्वर में, निर्भय अवश्य सेवन करना चाहिये। प्रशस्त है। ( मिट्टी में अधिक विष-क्षेप से अंकुर नष्ट हो जाने की संभावना रहती है। अतः अल्प-मात्रा में ही प्रक्षेप करना चाहिये )। आकडे के दूध की भावना देकर रक्तस्फटी को आग पर फुला लेवें। यह कफप्रधान कास और श्वास में हितकारी एवं बलात् ज्वर को दूर कर देने वाली है। एक गुंजाभर नवसादर को मंद अग्नि देकर फुला लेवें। नागरवेल के पान में लेने से शीतज्वर नष्ट हो जाता है। इसी तरह सिद्ध किया गया टंकणक्षार भी यही गुण दिखाता है ॥ ९०–९२ ॥

एक प्याज को खुरचकर उसमें गर्त बना उस गर्त में जितनी अफीम समा सके उतनी भर कर उसपर खुरचकर निकाला गया प्याज का टुकडा पुनः ढककर कपडमिट्टी करलें। अब, इसे अग्नि में रख कर भूनलें। तदनन्तर, इसमें से अफीम निकालकर शीतल होने पर प्रयोग करें। वेलाज्वर में यह प्रशस्त है ॥ ९३ ॥

अफीम को गुग्गुलु में, अथवा बब्बूलवृक्ष की शाखाओं को जला कर उनके कोयलों की राखमें, अच्छी तरह मिलाकर, हे मित्र ! एक गुंजाभर मात्रा में, शीतज्वर

१–दुग्धम्। २–अधिकविषक्षेपेण मेथिकाङ्कुरोत्पत्तिर्न स्यादतः किंचिदेव क्षेप्यमिति रहस्यम्। ३–'नवसादर' इति प्रसिद्धः क्षारविशेषोऽयम्। ४–पलाण्डुं शीतं कृत्वा ज्वरात् पूर्वम्।

७३ फणिफेनधर्मपत्तनवाम्बूलेङ्गालकानि सपिष्य ।
एकत्रिषड्भिभाग शीतज्वरमोपि मात्रया दत्तम् ॥ ९५ ॥

७४ अध्यर्धत्रीणि पत्राणि जानकीफलशालिन ।
पट्टुना कलितान्याशु निघ्नन्ति शिशिरज्वरम् ॥ ९६ ॥

७५ भङ्गा सुभ्रष्टकचणकाश्चूर्णिता गुडयोजिता ।
वेलात प्रथम दत्ता हन्ति शीतज्वर जवात् ॥ ९७ ॥

७६ विमृद्य मर्कटीजाल गुडेन गुटकीकृतम् ।
निगीर्ण पूर्वमेव द्राग्घन्ति शीतज्वर ब्रुवे ॥ ९८ ॥

७७ स्फटिकाब्धिफेनपटुविषभूतिमरीचविषमुष्टिकक्षोद ।
ख्यातो ज्वराङ्कुश इति क्षिणोति गुञ्जासितो ज्वर जवत ॥ ९९ ॥

को रोकने के लिये, सेवन करें। अफीम, काली मरिच एव बम्बूल के कायलो को एकत्र पीसकर, वयमर्यादा के अनुसार एक, तीन अथवा छह भाग मात्रा में देने से जुडती ज्वर दूर होता है। प्रात काल कुछ नास्ता लेकर इसका सेवन करना चाहिये। यह अतिसार में भी लाभदायी है ॥ ९४–९५ ॥

सीताफल वृक्ष के साढे तीन पत्तो को नमक में बारीक पीस कर खाने से शीत ज्वर शीघ्र शान्त हो जाता है ॥ ९६ ॥

भाग एव भूने हुये चनो के चूर्ण को गुड में अच्छी तरह मिला कर, वेला से दो घटी पूर्व खिलाने से शीतज्वर तत्काल नष्ट हो जाता है। ( यह अनुभूत एव अद्भुत प्रयोग है !!! इसमें सभी चने फूले हुये होने चाहिये। छिलकों को अलग करके चनों का उपयोग करें। अनुपान कवोष्ण जल है। ) मकडी के जाले को गुड में मिला कर गुटिका बना निगल जाने से पूर्वोक्त लाभ होता है। यह मैं दृढतापूर्वक कहता हू ॥ ९७–९८ ॥

फुलाई हुयी स्फटी, समुद्रफेन, सैंधव, शुद्ध शृङ्गीविष, मरिच एव शुद्ध कुचला इनको समानभाग में एक मृत्पात्र में सपुटित करके गजपुट में फूक दें। इसे ज्वराङ्कुश कहते हैं। यह शीघ्र ही ज्वर को क्षीण कर देता है। मात्रा एक गुजाभर है। ( यह शीतज्वर की अन्वर्थ अनुभूत औषधि है। ) शुद्ध कुचला चार तोला, सौवर्चल तथा

---

१–बम्बूलकोकिलानि। २–वयोपेक्षया कल्पितया, किंचित्प्रातराश कृत्वा देयमिति सम्प्रदाय । वेलाज्वरे तथाऽतिसारेऽप्येतद्धीयते। ३–गण्डगात्रस्य 'सीताफल' इति प्रसिद्धस्य वृक्षस्य। ४–'मकडी' इति प्रसिद्धस्य कीटविशेषस्य शुभ्रतरश्लक्ष्णजालकम्। ५–स्फटिका भ्रष्टा ग्राह्या, सैन्धव समुद्रफेनेन सह सपुटे पञ्चप्रस्थैरारण्यगोमयैर्भस्म कृत्वा ग्राह्यम्। शुद्धशृङ्गिकविषभस्म, शुद्धानि विषमुष्टिकानि वक्ष्यमाणरीत्या। मात्रा चैषा तोलकप्रमाणा पूर्वमेव ग्राह्या, ततो यथायथ भस्मादि कार्यम्।

७८ विषमुष्टिकतो मुष्टिः सौवर्चलमरिचतः पृथक्प्रसृतिः।
मसृणीकृतो रसः स्याज्ज्वराङ्कुशो नाम तथ्यार्थः॥ १००॥
७९ संशोधितानां विषमुष्टिकानां तुल्यांशमारीचरजोयुतानाम्।
वट्यो विशालाफलवारिबद्धा विबन्धवातज्वरमुद्धरन्ति॥ १०१॥
८० धत्तूरवनसंफुल्लकलिकावेल्लजावटी।
यामं निषिद्धपानीया वेलाज्वरनिवारिणी॥ १०२॥
८१ कृष्णकुक्कुरमूत्रेण भाविताया मृदो वटी।
निगीर्णा हन्ति समयज्वरं सत्यमिदं ब्रुवे॥ १०३॥
८२ एकविंशतिपत्राणि तुलस्या मरिचान्यपि।
कृत्वा तिस्रो वटीर्देया वेलाज्वरनिवृत्तये॥ १०४॥
८३ करञ्जमज्जातिविषे मरीचं छदैस्तुलस्यास्त्रिगुणैर्विमर्द्य।
चणप्रमाणा गुटिका हिनस्ति ज्वरातिसारानलमार्दवानि॥ १०५॥

मरिच प्रत्येक ८-८ तोला, इनको एकत्र खूब बारीक पीसलें। इसे ज्वराङ्कुशरस कहते हैं एवं यथा नाम तथा गुण युक्त है॥ ९९-१००॥ (कुचला का शुद्धिप्रकारः—कुचले को गीली मिट्टी में एक सप्ताहपर्यंत गाडकर रखदें। फिर, इसका छिलका उतार, बीच की जिह्वा को निकाल, घी में भून, लोह पात्र में चूर्ण बनाकर उपयोग में लेवें।)

अच्छी तरह शुद्ध किया गया कुचला एवं मरिचचूर्ण इन दोनों को समभाग एकत्र लेवें। इनकी इन्द्रवारुणी फल के रस से खरल करके गोलियां बनालें। ये मलावरोध सहित वातज्वर को दूर कर देती हैं॥ १०१॥

धत्तूरा, ह्रीवेर, पानी में खिलाया हुआ सुधाखंड और मरिच इन सब को सम-भाग लेकर गोलियां बनालें। ये वेलाज्वर को मिटाती है। इनको लेने के उपरांत एक प्रहर तक, यदि प्यास लगे तो भी, पानी नहीं पीना चाहिये॥ १०२॥

काली मिट्टी को, कृष्णवर्ण श्वान के मूत्र की भावना देकर गुटिका बनालें। इसे निगीर्ण करने से वेलाज्वर नष्ट होता है। यह सत्य कथन है॥ १०३॥

कृष्णतुलसी के इकीस पत्ते और गिनती में इतने ही काली मिरच के दाने इनको एकत्र पीसकर तीन गुटिकायें बनालें। इसके प्रयोग से वेलाज्वर निवृत्त हो जाता है १०४

करंज की मज्जा, अतिविषा और मरिच प्रत्येक एक एक तोला लेकर, तीन तोलाभर तुलसी के पत्तों के साथ इनको पीस कर, चने के समान वटिकायें बनालें।

---

१-विषमुष्टिकानि 'कुचिला' इति लोकख्यातानि शुद्धान्युपादेयानि। शुद्धिप्रकार-श्चायं-सर्वत्र सप्ताहं सजलमृत्स्नायां निधाय, पश्चात् विगतत्वचि विधाय, मध्यस्थजिह्विकां विहाय, किंचिदाज्येन संभर्ज्य, चूर्णयेल्लोहपात्रे इति। प्रोक्तमपि तन्त्रान्तरे-"किंचिदाज्येन संभ्रष्टं विषमुष्टि विशुध्यति।" इति। २-पलम्। ३-पलद्वयम्। ४-ज्येष्ठा मात्रा वल्लसिताऽस्य पर्णखण्डेन प्रातः सायं च देया। ५-कृष्णमृत्तिकायाः। ६-कृष्णतुलस्याः। ७-करञ्जमज्जादीनि त्रीणि प्रत्येकं कर्षमितानि, तुलसीछदास्त्रिकर्षमिताः। ८-सायं प्रातः शीतजलेन देया॥

८४ मज्ज' करञ्जस्य कणामतल्लथा माषा पृथग्द्वादश कल्पनीयाः ।
वब्बूलपत्र जरणो वलक्षो गद्याणगद्याणसितावुभो स्त ॥ १०६ ॥
जलेन वस्तून्यखिलानि पिष्ट्वा परूपकल्पा वटिका विधेया ।
वलासपित्तज्वरजर्जराय प्रातस्तथा सायमपि प्रदेयाः ॥ १०७ ॥
८५ करञ्जमज्जा प्रसृतिप्रमाणो गद्याणयुग्म घुणवल्लभाया. ।
सितासहायान्यनयो रजांसि वल्लद्वयानि ज्वरमुज्जयन्ति ॥ १०८ ॥
८६ पक्वानि धत्तूरदलानि पिष्ट्वा पटेन पूतानि सितायुतानि ।
वल्लप्रमाणानि निषेवितानि सर्वज्वरघ्नानि समीरितानि ॥ १०९ ॥
८७ हरितालशिखिग्रीवचूर्णधूर्प प्रयोजित. ।
वेलाज्वर रुणद्ध्याशु वेलेव मकरालयम् ॥ ११० ॥
८८ आर्द्र पाणितले क्षुण्णमलाबूपर्णमेककम् ।
पटावगुण्ठित जिघ्रन्मुच्यते ना तृतीयकात् ॥ १११ ॥
८९ उलूकपक्ष परिवेष्ट्य तूलकात् प्रज्वालयेत् सर्षपतैलमञ्जितम् ।
तत्कज्जलेन स्वयमञ्जितेक्षणश्चातुर्थिकव्याधिभयाद्विमुच्यते ॥ ११२ ॥

ये ज्वर, अतिसार तथा अग्निमाद्य को नष्ट करती है । करञ्जमज्जा तथा उत्तम पुराणी पिप्पली दोनों एक एक तोला, बबूल के पत्ते और श्वेत जीरा प्रत्येक छह छह माशा इन सब को एकत्र पानी में पीसकर फाल्से जितनी मोटी वटिकाये बनावे । प्रात तथा सांझ को देने से कफ एव पित्तजन्य ज्वर जर्जरित हो जाता है । करज की मज्जा आठ तोला और अतिविषा एक तोला इन दोनो के एक मापाभर चूर्ण को मिश्री चूर्ण मे मिलाकर फाकने से ज्वर पराजित हो जाता है । धत्तूरे के परिपक्व पत्तो के वस्त्रपूत सूक्ष्म चूर्ण को तीन गुजाभर मात्रा में चतुर्गुण मिश्री के साथ लेने से सर्व प्रकार के ज्वर नष्ट हो जाते हैं । (इसकी तीन गुजाभर मात्रा प्रबल रोग में बलिष्ठ व्यक्ति को ही देनी चाहिये । अन्य वेग में इससे न्यूनमात्रा में ही प्रयोग करें । ) ॥ १०५-१०९ ॥

हरिताल और तुत्थ के चूर्ण की धूम का पान, समुद्र के उठते हुये ज्वार के समान वेगवाले वेलाज्वर को रोक देता है । इस धूमपान से कभी कभी वमन भी हो जाया करता है । वस्त्र में लिपटे हुये कटुतुम्बी के केवल एक पत्ते को हाथ में मसल कर सूघने से तृतीयक ज्वर से मुक्ति मिल जाती है । उल्लूक पक्षी के पख को रुई में लपेट कर सर्षप तेल से सिक्त करले । फिर उसे जला कर कज्जल पाडलें । इस कज्जल को आजने से चातुर्थिक ज्वर के भय से मुक्ति मिलती है । तीन दिवस पर्यंत प्रात कवोष्ण

१-प्रशस्तकणाया , प्रशस्तत्व चास्या पुराणत्वादि, मज्ज मज्जाया इत्यर्थ । २-अतिविषाया । ३-सिताऽत्र चतुर्गुणा । ४-पूर्णमात्रेय प्रबलरोगे । तेन दुर्बलादावल्पमेव देयम्, अन्यथ द्वेग स्यादिति । ५-तुत्थम् । ६-धूपग्रहणात् कदाचिद्वमनमपि भविष्यति । ७-कटुतुम्बीपत्रम् ।

९० पीत्वा त्र्यहं वमति यः प्रातः कोष्णं पटूदकम् ।
तं कश्चातुर्थिकातङ्कः सहसा न विमुञ्चति ॥ ११३ ॥
९१ समुदञ्चति वश्चित्ते चातुर्थिकभयं यदि ।
भो ! जना भोजनं[1] हित्वा पयः[2] पिबत केवलम् ॥ ११४ ॥
९२ परिपिष्टया पयोभिर्भृशमधिशिलमेकपित्तकारिण्या ।
लिप्त्वा पाणिकनिष्ठाङ्गुलिपर्वयुगं पटेन परिवेष्ट्य ॥ ११५ ॥
जलभाजने निमज्ज्य[3] दृढमपि चातुर्थिकं ज्वरं जय रे ।
मनसा गच्छ गिरीशं प्रयच्छ कापालिकाय बलिम् ॥ ११६ ॥
९३ ज्वरागमनतः पूर्वं तल्पे कल्पितरल्लके ।
मुशलं स्थापयित्वा द्राक् कुशलं विन्दति ज्वरी ॥ ११७ ॥
९४ वान्तिविरेककषायप्रभृतिभिरपि ये ज्वरा न शाम्यन्ति ।
दातव्यं तत्र घृतं परिणतफणिवल्लरी[4]पलाशशृतम् ॥ ११८ ॥

लवणोदक पीकर वमन करनेवाले को चातुर्थिक ज्वर सहसा छोड कर चला जाता है । यदि आपका चित्त चातुर्थिक ज्वर के भय से आतंकित रहता हो तो हे जनो ! तुम अन्य सभी भोजनों को छोड कर केवल दूध का ही पान करो । ( दूध गाय का कवोष्ण, शर्करा सहित पीना चाहिये । भूख प्यास आदि लगने पर भी सात दिवस पर्यंत केवल इस तरह दुग्धपान ही करते रहने से चातुर्थिकज्वर चला जाता है । ) एक लाल मिरच को शिला पर जल से सूक्ष्म पीस कर, उसकी पिष्टी से रुग्ण के हाथ की कनिष्ठ अंगुली के दो पर्व जितने भाग को लिप्त करदें और उसपर एक वस्त्र खंड लपेट दें । अब इस अंगुलि को, ज्वरागमन की दो घटी पूर्व ही जलपूर्ण पात्र में डुबोदें । इससे हठीला चातुर्थिक भी पीछे हठ जाता है । इस विधि में भगवान शंकर के शरण मंत्र का मानसिक जप करते रहना चाहिये तथा विधि समाप्त होने पर किसी कापालिक को बलि अवश्य दें ॥ ११०–११६ ॥

ज्वरागमन से पहिले एक पलंग पर कंबल बिछा उसपर 'मुशल' रख दें । इस विधि से ज्वरित को शीघ्र ही नैरोग्य प्राप्त होता है । वमन, विरेचन, कषाय, आदि से भी यदि ज्वरों का शमन न होता हो तो नागरवेल के पक्व पत्ते में घृत को सिद्ध करके दीजिये । गुडूची के पत्तों को अङ्गारों पर सेक कर करीब दो तोलाभर रस निकाल लेवें । इसमें दो तोलाभर एरंड तैल एवं तीन माषा भर फुलाई हुई स्वर्जिकाक्षार मिलाकर कुछ गरम करके पीजायें । इससे ज्वर, उदर एवं कफ से

---

१–भोजनशब्देन पानमपि गृह्यते । २–गव्यं कदुष्णमशर्करं च । अस्य प्रयोगस्य सप्ताहं परा काष्ठा, क्षुधि तृपि च दुग्धमेव पेयम् । प्रयोगगुरवस्तु कदाचिज्जलपानेऽपि न दोष इत्याहुः, जलवर्जने च गुणाधिक्यमिति । ३–ज्वरागमनतो द्विघटिकायाः पूर्वमिति शेषः । ४–नागवल्लीदलतलितम् ।

९५ अङ्गारसंततनुयाच्छदाना रसं सुखोष्णं रुबुतैलमिश्रम्।
सर्स्वर्जिकेक्षारमुदाहरामि ज्वरोदरश्लेष्मभवासु रुक्षु ॥ ११९ ॥
९६ सरस्वती द्विढब्बूका दिक्षापा खरपर्णिनी।
शङ्खिनी चापि दिक्षापा गद्याण धर्मपत्तनम् ॥ १२० ॥
गोस्तनी चाणढब्बूका गुटिका मापगोरवा।
हृत्कम्पश्वासनयनारुण्यजागरजृम्भणे ॥ १२१ ॥
पित्तावृते शीतवाते गिलेद्द्वित्रिर्यथायथम्।
इच्छा चेदत्र तरुणीसेवन्तीकन्दमाचरेत् ॥ १२२ ॥
९७ कुर्यात्तृतीयकचतुर्थकयोः शमाय
वारे रवेर्विधिमिमं पुरचत्वरेऽथ।
मृत्कुम्भखर्परतले वरधूपयुक्ते
विस्तीर्णपूपकशरावमदिरा निधाय ॥ १२३ ॥

उत्पन्न विकारों में शीघ्र ही लाभ होता है। (यह परमोत्तम अनुभूत प्रयोग है। इसका उपयोग प्रबलरोग में ही करना चाहिये।) ॥ ११७–११९ ॥

ब्राह्मी तीन तोला, गावजबां और शङ्खावली प्रत्येक चार चार मापा, काली मरिच छ मापा इन सबको एकत्र करके खूब बारीक पीसकर करीब साडेसात तोलाभर द्राक्षा कल्कमें तरल करके अच्छी तरह मिला लेवें। एक एक मापाभर इनकी गोलियां बनावें। पित्तयुक्त शीत-वातज्वर में दो या तीन गोलियों को निगल जावें। यदि आवश्यकता पडे तो इसके ऊपर गुलाब अथवा सेवन्ती के गुलकन्द का सेवन करना चाहिये ॥ १२०–१२२ ॥

(तृतीयक एवं चतुर्थक ज्वर में, युक्तिव्यपाश्रय कर्म (चिकित्साकर्म) के असफल होने पर, दैवव्यपाश्रयकर्म करने का आदेश महर्षि चरकने दिया है। 'कर्म साधारणं जह्यात् तृतीयकचतुर्थकौ'। शास्त्र के इसी वचनानुसार ग्रंथकार, अब यहां, दैवव्यपाश्रय कर्म का उल्लेख करते हैं।)

तृतीयक तथा चतुर्थक ज्वर को वश में करने के लिये-रविवार के दिवस, शहर के चौराहे पर, निम्नविध अनुसार बलि देनी चाहिये। मिट्टी के एक विशाल, धूप से

---

१–तोरुन्द्वयमितं तुल्यैरण्डतैलमिश्रितं च। २–अष्टसर्जिकाया मापत्रयम्। महाप्रयोगोऽयं सद्यःफलदः प्रबलरोगे प्रयोक्तव्यः। ३–ब्राह्मी। ४–ढब्बूकशब्देनाष्टादशमापकाः। ५–'गावजवां' इति प्रसिद्धा गोजिह्वाभेदः। ६–मरिचम्। सर्वाणि पिष्ट्वा द्राक्षाकल्केन सनीय गुटिका कार्या। ७–"कर्म साधारणं जह्यात्तृतीयकचतुर्थकौ" इति महर्षिवचनात् साधारणकर्मणि विषमज्वरनाशकत्वेन स्थिते युक्तिव्यपाश्रयं कर्म सम्प्रदर्श्याधुना दैवव्यपाश्रयं कर्मापि सम्प्रदर्श्यते। तत्रादौ कुर्यादित्याद्येन ब्रुवाण इत्यन्तेन बलिदानम्।

